एक तो वह तत्त्वप्रणाली और नैतिक मूल्य जो गांधीजी व उनके निकटतम अनुयायियों के जीवनक्रम का आधार बन गये हैं। दूसरा व्यक्तिगत व सामूहिक रूप में अन्याय के प्रतिकार का वह मार्ग जिसे गांधीजी ने पहिले दक्षिण अफ्रीका में प्रारंभ किया और बाद में जिसे हिन्दुस्तान में आगे बढ़ाया। इनमें से पहिली प्रकार के लिए अनुशासन का मानदण्ड स्वभावतः ही ज्यादा ऊंचा रहता है। सत्याग्रह के सिद्धांतों और रीति-नीति पर सत्याग्रही की पूर्ण निष्ठा होनी चाहिए। अन्याय का प्रतिकार करने के लिए एक हथियार के तौर पर जो लोग सत्याग्रह का अवलम्बन करते हैं उनके लिए उसकी कम-से-कम शर्त यही है कि सत्य उनके पक्ष मे अवश्य हो सिद्धान्त या धर्म के रूप मे नहीं तो कम-से-कम व्यवहार नीति के रूप में तो उन्हें अहिंसा का पालन करना चाहिए। दूसरे सब उपाय कर देखना चाहिए और जनमत भी अपने पक्ष मे बना लेना चाहिए। जब सामूहिक सत्याग्रह प्रारभ किया जाता है तब इस बात को जरूरत नहीं रहती कि समूह का प्रत्येक व्यक्ति सत्याग्रह के सिद्धान्तो को पूरी तरह हजम कर ले। यदि नेता सत्याग्रह की आत्मा में घुल मिल गया हो, जनता नेता के कहने में हो और उनमें धन जन पर आघात करने वाले अत्याचारी कामों से दूर रहने का संयम हो तो काफी है। कई दफा एक दूसरे प्रकार में 'सत्याग्रह' जैसे व्यापक शब्द के बजाय सविनय प्रतिकार का प्रयोग करना ज्यादा सार्थक होता है।

इस प्रकार यह एक जीवन-मार्ग है। और जो सत्य की साधना करना चाहता है वह सर्वग्राही प्रेमभाव से हर समय उसका पल्ला पकड़े रहता है। उस प्रेमभाव को वह अपनी अखण्ड निष्काम सेवा के द्वारा व्यक्त करता है और आवश्यकता पड़ने पर उसके लिए मृत्यु को भी खुशी-खुशी गले लगा लेता है। परन्तु अपने मन, वाणी और कर्म से संसार के किसी भी प्राणी को कष्ट नहीं देता।

सत्याग्रह का एक और अर्थ किया जाता है और वह है गांधीजी द्वारा प्रचारित अन्याय विरोध का अहिंसात्मक प्रत्यक्ष प्रतिकार। उसका स्पष्टीकरण आगे किया जायगा।

: २ :

# सत्याग्रह का पूर्व इतिहास

सत्याग्रह का पूर्व इतिहास बताने के पहिले पाठकों को यह दिखाना आवश्यक है कि इस पुस्तक के लिखने का प्रधान उद्देश्य एक सामाजिक शस्त्र के रूप में सत्याग्रह की उपयोगिता सिद्ध करना है। व्यक्तिगत सत्याग्रही बहुत से हो गये हैं। पुराणों, आख्यायिकाओं तथा जीवनचरित्रों में उनका वर्णन है। अनेक आध्यात्मिक और धार्मिक उपदेशकों ने धार्मिक जीवन व्यतीत करने की इच्छा रखने वाले व्यक्तियों या छोटे छोटे समूहों के लिए जीवनमार्ग के रूप में सत्याग्रह पर जोर दिया है। लेकिन निश्चयपूर्वक यह बात कहने का श्रेय गांधीजी को ही है कि केवल अहिंसा के द्वारा ही सत्य की साधना हो सकती है और अलग-अलग समूहों और राष्ट्रों के विरोध का अन्त रखने के लिए भी इस मार्ग का अवलम्बन किया जा सकता है। 'दी डान आफ इन्डियन फ्रीडम' नामक पुस्तक के लेखक ने बिलकुल ठीक ही कहा है कि—"इक्के दुक्के व्यक्तियों के लिए ही नहीं बल्कि समूहों और सम्पूर्ण राष्ट्रों के अन्तर्राष्ट्रीय झगड़ों का अन्त करने के लिए सत्याग्रह या अहिंसात्मक प्रतिकार को शस्त्र की भांति काम में लाने का मार्ग दिखाकर विचार-जगत् को गांधीजी ने शायद सबसे ज्यादा महत्त्व की देन दी है।" प्राचीनकाल में सामूहिक रूप में सविनय प्रतिकार के उदाहरण शायद ही मिलेंगे। अगर भूल-चूक में कोई उदाहरण मिल भी जाय तो उस आंदोलन की पद्धति के मूलभूत सिद्धान्तों में गांधीजी

जैसी स्पष्ट और सुसंगत विचारधारा किसी भी नेता की दिखाई नहीं देती। उस मार्ग को किसीने शास्त्र या विज्ञान और कला के दर्जे तक पहुँचाने का प्रयत्न भी नहीं किया। फिर गांधीजी के तन्त्र में उपवास का जो स्थान है वह तो अद्वितीय ही है। अबतक सत्याग्रह के सम्बन्ध में जो धुँधली कल्पनाएँ वातावरण में घूम रही थीं उन्हें मूर्त रूप देने का काम तो मानो गांधीजी के लिए ही सुरक्षित था। अहिंसात्मक युद्ध के अचूक तन्त्र को उपस्थित करने का काम तो एक उन्हींने किया है। मानवी घटनाओं के ढेर में से उन्होंने लोहे का एक जंग लगा टुकड़ा उठा लिया और उसीको चमकदार फौलाद बना दिया। और आज उस शस्त्र में ऐसी गजब की शक्ति समा गई है कि वह इस खूबी से अन्याय का प्रतिकार कर सकता है कि जो शस्त्र चलाता है उसका और जिसके खिलाफ वह चलाया जाता है उसका भी हित साधन करता है और साथ ही अन्यायी को कोई नुकसान नहीं पहुँचाता।

सत्याग्रह के पूर्व इतिहास पर प्रकाश डालने के पूर्व उसके प्रमुख सिद्धान्तों का संक्षेप में वर्णन करना आवश्यक है।

सत्याग्रह प्रेम का—सबके प्रति प्रेम का—सिद्धान्त है। वह दूसरों को आत्मीयता की दृष्टि से देखता है। 'हम करें सो कानून' के वह बिल्कुल दूसरे सिरे पर है। सत्याग्रही के लिए प्राणीमात्र एक-से हैं। दूसरों के साथ भी वह अपने जैसा ही व्यवहार करता है। दूसरों में वह अपना ही व्यक्तित्व देखता है। सत्याग्रही केवल प्रेम अथवा अहिंसा के द्वारा ही सत्य की साधना करता है। सेवा और त्याग के द्वारा वह सबका हित साधन करने का प्रयत्न करता है। जो प्रेम पर अधिष्ठित है। वह उनका जीवन धर्म ही है। यदि किसीने उसका रास्ता रोक दिया अथवा उसके कर्तव्य में बाधा डाली अथवा उससे असंगत जीवन व्यतीत करने का प्रयत्न किया तो उसके प्रतिकार के लिए दूसरों को कष्ट देने के बजाय वह खुद उसे उठा लेता है। सत्य के लिए वह अपने

प्राणों की भी बाजी लगा देता है। यदि उसे अपने विपथगामी भाइयों के आक्रमण से मृत्यु का सामना करना पड़ा तो वह उसे आत्मा की शरीर पर विजय समझता है। असत्य के सामने सिर झुकाने के बजाय वह शरीर-त्याग करके आत्मा को मुक्ति प्रदान कर देगा। राज्य-प्राप्ति के लिए अपनी आत्मा का खून करने से मनुष्य को क्या लाभ ? वह मानता है कि प्रेम के द्वारा सत्य-साधना करने के लिए शरीर एक साधन मात्र है। सत्य या अहिंसा के मार्ग से वह तनिक भी विचलित नहीं होता। चाहे कैसी ही यातनाएं सहना पड़ें उसके हृदय में विरोधियों के लिए थोड़ी-सी भी कटु भावना को स्थान नहीं मिलता।

सत्याग्रही अत्याचारी के साथ अपने शारीरिक बल से न तो लड़ता है न विरोध ही करता है। बल्कि वह सब कुछ हँसते-हँसते सहन करता है। इतना ही नहीं मौका पड़ने पर उसके हाथों मरना भी पसंद करता है। शक्ति होते हुए भी उसमें बदला लेने की भावना नहीं होती। उसका इस अन्तिम निष्ठा पर आधार रहता है कि महज मेरे कष्ट सहन से ही विरोधी का अज्ञान स्वार्थ और साहस छूट जायगा। विरोधी को उसकी गलती अनुभव कराने का एक भी उपाय वह बाकी नहीं छोड़ता। लेकिन इसके साथ विरोधी के द्वारा किया गया अपमान और कष्ट-सहन भी जारी रहता है- और ऐसा करते हुए विरोधी के प्रति उसके हृदय में अजहद सद्भाव रहता है।

सत्याग्रह जग और जीवन देखने की एक वृत्ति है। वह कोई इक्की-दुक्की कृति या कृतियों की माला नहीं है, बल्कि जीवन की एक रचना है। वह एक प्रेरणा है जो जीवन धारण करती है, उसे प्रगतिशील बनाती है और जो भिन्न-भिन्न उत्पादक कार्यों और निर्माणों के रूप में अभिव्यक्त होती है और विकासशील शक्तियों से सुसंगत जीवन व्यतीत करती है। जीवन की ओर देखने की यह वृत्ति सत्याग्रही को सत्य को फैलाने और न्याय को अबाधित रखने के हेतु लड़ने के लिए

प्रवृत्त करती है। केवल युक्तियुक्तता और नैतिक मूल्य ही उसके जीवन की कसौटी होती है।

सत्याग्रही किसीको शत्रुभाव से नहीं देखता। हर शख्स उसके लिए मित्र, साथी और भाई होता है। मनुष्य की सहज सद्प्रवृत्ति पर उसका अटल विश्वास होता है और वह मानता है कि मेरे मानव बन्धुओं की नीतिभ्रष्टता हमेशा कायम रहने वाली नहीं है। सत्याग्रही अन्याय का प्रतिकार शारीरिक बल से नहीं करता। वह तो उसे धैर्य से हँसमुख रहकर सहन करता है और इस प्रकार अन्यायी के हृदय को स्पर्श करने की कोशिश करता है। वह अन्याय और अन्यायी दोनों में बड़ा अन्तर मानता है। दुःख और कष्ट को मिटाने का प्रयत्न करते हुए वह अन्यायी को अन्याय का अनुभव कराने का प्रयत्न करता है। वह विरोधी के भी मन में अपने नैतिक बचाव का भाव जाग्रत करता है। वह विरोधियों को भी यह अनुभव करा देता है कि उसके मन में उनके लिए प्रेम और आदर है और वह उन्हें तकलीफ पहुँचाना नहीं चाहता। सत्याग्रही के सामने सबसे बड़ा प्रश्न यही होता है कि वह अन्यायी को नुकसान पहुँचाते हुए अन्याय का अन्त किस प्रकार करे। स्वयं कष्ट उठाकर और विरोधी को उसकी शारीरिक सुरक्षा का आश्वासन देता है और इस तरह उसे अपने अन्यायपूर्ण व्यवहार पर विचार करने के लिए मजबूर करता है। इस प्रकार उसका आक्रमण विरोधी के मन पर होता है और अन्याय को जड़ से ही उखाड़ने की कोशिश करता है।

अनुभवी सत्याग्रही के ये मुख्य गुण धर्म हैं। यदि सभी क्षेत्रों में सामूहिक रूप से ऐसा व्यवहार किया जाय तो सत्याग्रह के व्यक्तिगत गुण सामाजिक शक्ति में परिमित हो जाते हैं। यदि हम प्राचीन काल पर दृष्टि डालें तो साधु-सन्तों में व्यक्तिगत सत्याग्रह के बहुत-से उदाहरण मिलते हैं। लेकिन बुद्धिपूर्वक एक सामाजिक-शक्ति के रूप में सत्याग्रह के अवलम्बन करने के उदाहरण शायद ही मिलेंगे। बड़े-बड़े

साधु-सन्तों और धर्मोपदेशकों ने ही अपने निजी जीवन में इस प्रवृत्ति का अवलम्बन किया था। लेकिन धार्मिकता की छाप लगे हुए उनके जीवन से जन-साधारण का नाता टूट गया था। सम्पत्ति, सत्ता, महत्त्वाकांक्षा, स्वामित्वभाव और शासन आदि बातों से युक्त राजनीति तथा व्यापार-धन्धे से उनमें से बहुत-से आदमी अलिप्त रहते थे और समाज से अलग रहकर अपना जीवन व्यतीत करते थे। इसलिए धर्म, राजनीति, वेदान्त और व्यवहार का एक-दूसरे से कोई सम्बन्ध ही नहीं रह गया था। इसीसे धार्मिक जीवन में कुछ तथा दैनिक व्यवहार में कुछ, व्यक्तिगत जीवन में कुछ और राष्ट्रीय या सामाजिक जीवन में कुछ, व्यक्तिगत जीवन में कुछ और राजनैतिक जीवन में कुछ इस प्रकार के दुतर्फा नैतिकमूल्य समाज में प्रचलित हो गये। जीवन के एक क्षेत्र में जो सद्‌गुण था वही दूसरे क्षेत्र में दुर्गुण माना जाने लगा। व्यक्तिगत और निजी जीवन में सत्य एक गुण माना जाने लगा। परन्तु राजनीति और राजनीतिज्ञता में वह नुक्सान का सौदा हो बैठा। निजी जीवन में किसीका खून करना पाप माना गया तो देश-भक्ति के नाम पर युद्ध में उसीकी जयजयकार होने लगी। जो सभ्यता, भलमनसाहत, स्पष्टवादिता पारिवारिक जीवन में सद्‌गुण कहे जाते हैं उन्हींपर अन्तर्राष्ट्रीय अथवा भिन्न-भिन्न समूह के पारस्परिक व्यवहार के समय नालायकी का सिक्का लगने लगा। इस दुमुखी नीति को मिटा देना गांधीजी के जीवन का उद्देश्य है। वे जो यह कहते हैं कि मैं राजनीति को आध्यात्मिक बनाना चाहता हूँ तो उसका यही अर्थ है। वे चाहते हैं कि एकमात्र सत्य की कसौटी पर कसकर ही सब बातों का मोल ठहराया जाय और उस सत्य की स्थापना कष्टसहनयुक्त प्रेम की भित्ति के ऊपर हो।

भिन्न-भिन्न राष्ट्रों की कहानियां व पौराणिक कथाओं में सत्याग्रह के अनेक उदाहरण पाये जाते हैं। कष्टसहन के मार्ग का अवलम्बन करने वाले बहुत-से व्यक्ति पहिले हो गये हैं। और उनमें आत्मरक्षा के लिए सविनय प्रतिकार करने के उदाहरण ज्यादा हैं। वे आध्यात्मिक

जीवन का अवलम्बन करके ऐहिक सुखों के प्रति उदासीन हो गये थे। उनमें से बहुत-से लोगों ने जीवन के अन्य अंगों को छोड़ दिया था। कष्ट दिये जाने पर उन्होंने प्रतिकार के अपने-अपने स्वतन्त्र मार्ग ग्रहण कर लिये थे। इस विषय के अनेक मजेदार उदाहरण हैं। परन्तु यदि उन्हें देने लगें तो एक स्वतन्त्र ग्रन्थ ही बन जायगा। लेकिन जिन व्यक्तियों ने गांधीजी के जीवन पर प्रत्यक्ष रूप से प्रभाव डाला उनके एक-दो उदाहरण दे देना बस होगा।

प्रह्लाद और हरिश्चन्द्र के दो उदाहरण हम लेंगे। बचपन में ही गांधीजी के हृदय पर इन दोनों का सिक्का जम गया था। उन्होंने अपने भाषणों मे बार-बार प्रह्लाद का उल्लेख किया है और अपनी आत्मकथा में लिखा है कि हरिश्चन्द्र नाटक का उनपर जबरदस्त प्रभाव पड़ा है।

प्रह्लाद एक छोटा-सा ईश्वर-भक्त बालक था। उसका पिता नास्तिक था। ईश्वर के अस्तित्व को न मानने के कारण उसने अपने बेटे से कहा कि तुम ईश्वर का नाम मत लो। लेकिन बेटे ने नाम लेना नहीं छोड़ा। तब पिता उसे तरह-तरह के कष्ट देने लगा। मारपीट, यन्त्रणा तथा दूसरे प्रकार आजमाये गये लेकिन बेटा टस-से-मस नहीं हुआ। जितना ज्यादा उसे कष्ट दिया जाता था वह उतना ही ज्यादा दृढ़ता से ईश्वर का नाम लेता था। वह हमेशा ईश्वर से प्रार्थना करता था कि प्रभो इनको अपने अस्तित्व का परिचय कराओ। अन्त में पाप का घड़ा भर गया। ईश्वर ने अवतार लिया और वह उस निर्दय पिता को दण्ड देने लगा। बेटे ने बीच में पड़कर पिता को छुड़ाया, फिर तो बाप भी बेटे की ही भांति ईश्वर-भक्त बन गया।

राजा हरिश्चन्द्र की कथा इससे भी अधिक हृदय-स्पर्शी है। उसने एक बार स्वप्न में विश्वामित्र ऋषि को अपना राज्य दान कर दिया। दूसरे दिन राजा अपने कुछ लोगों से स्वप्न की बात कह रहा था कि इतने में ही विश्वामित्र ऋषि वहां आ पहुँचे और कहा—'लाओ मेरा

राज्य ! राजा इतना सत्यनिष्ठ था कि उसने अपना सारा राज्य उन्हें दे डाला और अपनी पत्नी व बच्चे के साथ केवल शरीर पर पहिने हुए कपड़ों को लेकर ही निकल पड़ा। राजा के कष्ट और कसौटी की शुरुआत हुई। परीक्षा लेने के लिए विश्वामित्र ने राजा से दक्षिणा मांगी। लेकिन राजा के पास तो कुछ बचा नहीं था। उसने रानी से दासी का काम करने के लिए कहा और स्वयं काशी-राज के यहां नौकर हो गया। इसके बाद उस राजपरिवार ने प्रसन्नता से अनेक यातनाएं सहन कीं और ऐसी अनेक घटनाएं घटीं जिसमें उनकी अत्यधिक सत्य-निष्ठा का परिचय मिला। अन्त में काशी-राज की आज्ञा से हरिश्चन्द्र अपनी रानी का सिर काटने ही वाला था कि विश्वामित्र प्रकट हुए। हरिश्चन्द्र का हाथ जहां-का-तहां पकड़ कर कहने लगे—"हे राजा, तुम्हारे बराबर सत्यनिष्ठ त्रिभुवन में कोई नहीं है। मनुष्यमात्र में अकेला तू ही सत्यवादी है।" नाटक देखने के बाद गांधीजी ने मन में कहा कि सब लोग राजा हरिश्चन्द्र की तरह क्यों नहीं हो जाते।

यदि हम ऐतिहासिक काल की ओर दृष्टि डालते हैं तो हमें बुद्ध और महावीर दिखाई देते हैं। इन दोनों ही ने धार्मिक सिद्धान्त के रूप में अहिंसा की शिक्षा दी है। इसके बाद आते हैं महात्मा ईसा। सुकरात भी हैं। हाफिज और सरमद नामक महान् सूफी संतों के नाम भी हम सुनते हैं। नन्दनार, तुकाराम, कनकदास को तो हम जानते ही हैं। इन सबके जीवन में सत्याग्रही वृत्ति के व्यक्तिगत उदाहरण मिलते हैं। कष्ट देने वालों के प्रति किसी भी प्रकार की कटुता न दिखा कर सुकरात ने विष का प्याला पी लिया था। अथेन्स के नवयुवकों को बहकाने का इल्जाम उसके ऊपर लगाया गया था। तुकाराम को तो उनके निकट के लोगों ने ही तरह-तरह से कष्ट दिये। लेकिन उन्होंने उनके खिलाफ चूं तक नहीं किया। एकनाथ के सम्बन्ध में कहा जाता है कि उनपर लोगों ने बीस बार थूका; लेकिन प्रत्येक बार बिना क्रोध किये ही वह वापिस नदी पर जाकर स्नान कर आते थे।

अन्त में थूकने वाले थक गये और २१ वीं बार उन्हें किसीने न छेड़ा। जब अछूत होने के कारण कनकदास को उडपी देवालय के गर्भगृह में प्रवेश नहीं करने दिया गया तो मन्दिर के एक किनारे पर बैठकर भगवान् का भजन करने लगे। कहा जाता है कि एक दिन भगवान् ने कनकदास की ओर अपना मुंह फेरा तो पुजारी यह देखकर चकित हो गये। बाद में लोगों ने उस दीवार में एक खिड़की बना दी और आज भी वह खिड़की 'कनकाची खिंड' के नाम से मशहूर है। महात्मा ईसा के बलिदान तो सब लोग जानते हैं। इन सब उदाहरणों में दिखलाया गया है कि शरीर तो अमर आत्मा का एक नश्वर साधनमात्र है। आत्मा के व्यक्त स्वरूप रूपी सत्य की रक्षा के अतिरिक्त शरीर का और क्या उपयोग हो सकता है। हमारा अन्तःकरण जो कुछ देखता है और जिसपर गहरी निष्ठा व निश्चय से विश्वास करता है उसके अलावा सत्य और क्या हो सकता है?

सभी धर्मों ने अहिंसा, जीवदया, निर्वैर, निष्कपटता और प्रेम पर जोर दिया है। 'अहिंसा परमो धर्मः' अर्थात् अहिंसा ही सबसे बड़ा धर्म या कर्त्तव्य है। यह जैन और बौद्ध धर्म का मूल सिद्धान्त है। उसको अक्षुण्ण रखकर हिन्दू धर्म आगे कहता है—'सत्यान्नास्ति परो धर्मः।' अर्थात् कोई भी धर्म या कर्तव्य सत्य से बढ़कर नहीं है। इस प्रकार सत्य और अहिंसा हिन्दू धर्म के प्रधान सूत्र हैं। जब एक बार गांधीजी से यह पूछा गया कि प्रेम या अहिंसा से सत्य को ज्यादा महत्त्व क्यों दिया गया है तो उन्होंने निश्चित उत्तर दिया कि अन्त में सत्य ही सबसे श्रेष्ठ है। सत्य में सबका समावेश हो जाता है और वह सबसे परे है। इस्लाम शब्द का अर्थ भी शान्ति ही है। इस्लाम धर्म इस बात का प्रतिपादन करता है कि सबमें शान्ति छा जाय। बिना प्रेम-भावना के शान्ति असंभव है।

सुकरात की भांति ईसा का फांसी पर लटक जाना भी सत्य के लिए किये गये दिव्य बलिदान का उदाहरण है। महात्मा ईसा के

जीवन में सत्याग्रह के सिद्धान्त ज्यादा स्पष्ट और निश्चित रूप में दिखाई देते हैं। 'सरमन ऑन दी माउन्ट' में 'अन्याय का प्रतिकार (अन्याय से) मत करो' जैसे वाक्य सत्याग्रह द्वारा सूचित जीवन-क्रम पर प्रकाश डालते हैं। आज सत्याग्रह को उससे भी ज्यादा व्यापक अर्थ प्राप्त हो गया है। शताब्दियों से यह शब्द विकास पाता आ रहा है। गांधीजी ने उसे अपने पूर्णरूप में प्रकट किया है। बुद्ध और ईसा दोनों ने ही अपने जीवन में अहिंसा सिद्धान्त का अवलम्बन किया और लोगों को भी उसके अनुसार चलने का आदेश दिया। लेकिन राजनैतिक और आर्थिक समस्याओं को हल करने के लिए सत्याग्रह का आश्रय लेने का उदाहरण इतिहास में नहीं मिलता।

: ३ :

# सत्याग्रह की उत्पत्ति

अब हमें इस जीवनपद्धति के उद्गम की खोज करनी है और देखना है कि गांधीजी ने किन कारणों और संस्कारों से इसे एक सुधार कराने वाले शस्त्र का रूप दिया है।

जीवन की ओर देखने की इस वृत्ति का उद्गम हमें कौटुम्बिक क्षेत्र में ही ढूंढना चाहिए जो कि माया, प्रेम और सतत सहवास के बंधन से बँधा है। कौटुम्बिक जीवन मे द्वेष, विनाश और भय के लिए स्थान नहीं है। द्वेष तो पूरी तरह विनाश कर देने वाले बादल की भांति है। वह एक अंध-शक्ति है। मानो एक अंधाधुन्ध जलने वाली ज्वाला ही है। प्रेम, पारस्परिक सद्भावना और आदर कौटुम्बिक जीवन के आधारस्तम्भ हैं। प्रेम का अर्थ है दूसरों को आत्मदृष्टि से देखना। हम अपने से अत्यन्त प्रेम करते हैं। यदि हम सब लोगों को

आत्मीयता की दृष्टि से देखने लगें और अपनी अपेक्षा दूसरों को ज्यादा प्रेम करने लगें तो यह प्रेम का सर्वोच्च शिखर होगा। यदि सच्चे सेवा-कार्य के द्वारा यह प्रेम प्रकट नहीं हुआ तो वह व्यर्थ है। प्रेम की सफलता कार्य से ही प्रगट होती है। हम जिससे प्रेम करते हैं उसके लिए सेवा और त्याग-भाव से अपने आपको खपा देने में ही प्रेम की सफलता है।

आदर्श कौटुम्बिक जीवन में पाले जाने वाले सिद्धान्तों को सारे मानवी सम्बन्धों पर लागू करना ही सत्याग्रही के जीवन की प्रवृत्ति होती है। इसीलिए बाइबिल में कहा है—लोगों से तुम जैसे व्यवहार की अपेक्षा रखते हो, वैसा ही व्यवहार तुम उनके साथ करो—क्योंकि यही धर्म है और यही पैगम्बरों की शिक्षा है। गांधीजी का कहना है कि उन्होंने सत्याग्रह का पाठ कौटुम्बिक जीवन में ही सीखा है। जैसे-जैसे वे बड़े हुए वैसे-वैसे वे संसार को एक बड़े कुटुम्ब के रूप में देखने लगे और अन्त में 'वसुधैव कुटुम्बकम्' ही उनकी वृत्ति हो गई। वस्तुतः गांधीजी इससे भी आगे गये। केवल मनुष्य ही नहीं, उन्हें तो प्राणीमात्र पवित्र मालूम होते थे और वे प्रत्येक प्राणी को अपना आत्मीय मानते थे।

प्रेम के आधार पर खड़े इस सम्बन्ध का जन्म सब जीवों के साथ समरस या एकरूप हो जाने की जन्मजात एवं गूढ़ अनुभूति में पाया जाता है। गांधीजी कहते थे कि—'जो अपने विरोधियों के साथ एक-रूप हो सकता है वही उनके प्रहार पुष्प-वृष्टि की भांति सहन कर सकता है।' इस प्रकार की एकरूपता की उत्कट अनुभूति हुए बिना कोई मनुष्य खून करने के लिए कटिबद्ध व्यक्ति को खून करते समय सांप के काट लेने पर यह कैसे कह सकेगा कि मैं इसका विष चूस लूंगा? इस एकरूपता के भान का अनुभव करना कठिन नहीं है। आज तो भौतिक विज्ञान भी इस नतीजे पर पहुँच गया है कि सारे जड़-पदार्थों में एक ही आदिशक्ति निवास करती है और वही विविध

रूपों में सजी हुई दिखाई देती है। एडोल्फ हक्सले के शब्दों में कहें तो "एक ही पदार्थ के भिन्न-भिन्न रूपों से इस जड़ विश्व की रचना हुई है।" यदि सर्वसाधारण जड़ वस्तुओं पर यह नियम लागू होता है तो सूक्ष्म वस्तुओं पर तो और भी ज्यादा लागू होगा। जिसे यह विश्वास हो गया है कि सारे जीवमात्र, सारी चेतना और सारी चित्-शक्ति एक ही है, उसके लिये यह बात सूर्य के प्रकाश की भांति स्पष्ट है। उसका ध्यान इस बात की तरफ नहीं जाता कि लोग उसकी अनुभूति को किस दृष्टि से देखते हैं। इस अनुभूति में ही हमें प्रेम का उद्गम हाथ आता है। जब किसीके प्रति आत्मीयता अनुभव होने लगती है तो उसके प्रति प्रेम अवश्य उत्पन्न होता है। ऐसा हुए बिना गति ही नहीं है। सत्याग्रही इस बात को नही मानता कि केवल रिश्तेदार ही उसके कुटुम्बी हैं। जब गांधीजी यह कहते हैं कि सारा विश्व ही मेरा कुटुम्ब है तो वह कोरी अलंकारिक भाषा नहीं होती। वह उनकी सच्ची भावना है व उन्हें इसकी गहरी अनुभूति रहती है। वे इसी अनुभूति में मग्न रहते हैं और उनकी नस-नस में वह उल्लसित भावना खेलती रहती है।

प्रेम और उदारता के सिद्धान्त पर चलने वाले सारे सन्तों या सत्याग्रहियों की हर प्रकार के विरोध के सम्बन्ध में व्यक्तिगत प्रतिक्रिया एक ही होती है। गांधीजी की विशेषता यह है कि उन्होंने इस कौटुम्बिक शस्त्र को उठाकर जीवन को सम्पूर्ण समस्याओं के लिए उसका अवलम्बन किया। वे इतना ही कहते थे कि—"कौटुम्बिक क्षेत्र की ही भाँति राजनैतिक क्षेत्र में भी उसका उपयोग किया जा सकता है।" इतना ही नहीं वे तो आगे बढ़कर यह भी कहते थे कि 'जो कौटुम्बिक क्षेत्र में असफल सिद्ध हो जाता है वह यदि सामाजिक और राजनैतिक क्षेत्र में उसका अवलम्बन करता है तो वह कभी सफलता प्राप्त नहीं कर सकता। यदि एक क्षेत्र में हम असफल हो गए तो दूसरे क्षेत्र में सफलता प्राप्त करना असम्भव ही समझिये।

आइये, अब यह देखें कि इस महान् मार्ग का प्रारम्भ कैसे हुआ और सत्याग्रह का आदर्श माने जाने वाले गांधीजी के जीवन में वह कैसे बदला गया।

गांधीजी मानते थे कि सत्याग्रह एक जीवन-मार्ग है। वे उसे केवल शस्त्र के रूप में नहीं देखते थे। यदि प्रेम के साथ किये जाने वाले सत्य का आग्रह छोड़ दें तो गांधीजी का जीवन खोखला मालूम होगा लेकिन हम यहाँ सत्याग्रह के उसी पहलू पर जोर देने वाले हैं जिसकी वजह से उसे सामाजिक शक्ति का रूप प्राप्त होता है। अनेक महान् तत्त्वों का साहस और निर्भयतापूर्वक आचरण करने के कारण गांधीजी का जीवन असाधारण हो गया था। वे उच्च-कोटि के कर्मयोगी थे और इसीलिए उन्होंने सत्य, प्रेम और अहिंसा इन दिव्यतत्त्वों के द्वारा राजनैतिक, आर्थिक और सामाजिक प्रश्न हल करने के प्रयोग करने का प्रयत्न किया था। नहीं तो यह समझा जाता था कि ये सिद्धान्त केवल थोड़े-से व्यक्तियों के लिए ही हैं। उन्होंने अपने इस अपूर्व प्रयत्न से इस दुतर्फापन और गुप्तता को नष्ट कर दिया और उनकी कोशिश थी कि सब जगह मूल्य की एक ही कसौटी प्रचलित हो जाय। उनके मार्ग में किसी भी प्रकार की टालमटोल या दुतर्फापन का कोई स्थान नहीं था। उनके मतानुसार जीवन अविभाज्य है। व्यक्तिगत जीवन और सामाजिक जीवन, धर्म और राजनीति, व्यक्तिगत गुण और सार्वजनिक सद्‌गुण को भिन्न-भिन्न दृष्टिकोणों से देखना ठीक नहीं। यदि ईश्वर के साथ बेईमानी नहीं करना है तो वह किसीके भी साथ नहीं की जा सकती। इस प्रकार उन्होंने अनेक प्रचलित विश्वासों को जोर का धक्का देकर समाज को नई तरह से विचार करने के लिए प्रेरित किया है। सत्य-सम्बन्धी अपने आग्रह के बदौलत ही वे ऐसा कर सके। उनका सम्पूर्ण जीवन मानो सत्याग्रह ( सत्य के लिए किये गए आग्रह ) का एक प्रयोग था। अपने सत्य के लिए उनमें हठ-दुराग्रह नहीं। वे नहीं चाहते थे कि उनके प्रयोग बाह्य नियमों में जकड़ दिये जांय या वे एक

सम्प्रदाय का जामा पहन लें। सत्य चारों ओर से हर तरह जकड़ा नहीं जा सकता। वह जीवन के साथ बहता है और जीवन उसपर तैरता है। गांधीजी चाहते थे कि प्रत्येक व्यक्ति अपना सत्य ढूंढ ले और बड़ी-से-बड़ी कीमत देकर भी उसीका अवलंबन करे।

गांधीजी की सत्य-संबंधी उत्कटता नैसर्गिक थी। झूठ की उनके पास बिल्कुल गुजर नहीं थी। इसीलिए वे अनेक कठिन प्रसंगों पर बच गये और उन्हें सत्याग्रह का अनुपम मार्ग दिखाई दिया। वे लिखते हैं—"एक सिद्धान्त मेरे मन में बैठ गया है, वह यह कि नैतिकता सब बातों की जड़ है और सत्य नैतिकता का सार है। इस प्रकार सत्य मेरा एकमात्र उद्देश्य-ध्येय बन गया है।" जल्दी ही उन्हें ऐसा भी अनुभव हुआ कि सत्य किसी भी हालत में हिंसा को स्वीकार नहीं कर सकता। सहानुभूति और सहनशीलता की सहायता से ही अपने विरोधी को जीतना चाहिए और सहनशीलता का नाम लेते ही कष्ट-सहन आ जाता है।

बाल्यावस्था में उनके सत्यप्रेम ने ही उन्हें मांसाहार से बचाया और पिता के सामने चोरी स्वीकार करने पर मजबूर कर दिया। इंग्लैंड में वे अपने सत्यप्रेम की बदौलत ही शराब और परस्त्री के चक्कर से बच सके। सत्याचरण करने की उन्होंने प्रतिज्ञा ही कर ली थी।

इसीके साथ उनकी प्रेम-निष्ठा अर्थात् अहिंसा का योग हो गया। गांधीजी के प्रारंभिक चरित्र-लेखक जोसेफ डोक ने गांधीजी की इस प्रारम्भिक काल की मनः-स्थिति पर भी अच्छा प्रकाश डाला है। उन्होंने गांधीजी से प्रश्न पूछा—"अहिंसक प्रतिकार की कल्पना सबसे पहले आपको कैसे सूझी ?" गांधीजी ने उत्तर दिया-"(श्यामल भट्टरचित) गुजराती कविता की एक कड़ी जिसे मैंने बचपन में पाठशाला में सीखा था, किस प्रकार मेरे मन में बस गई थी, यह आज भी मुझे याद है। उसका सारांश इस प्रकार है—'यदि कोई तुम्हें पानी पिलावे और तुमने भी बदले में उसे पानी पिलाया तो उसका कोई महत्त्व नहीं है।

अपकार के बदले उपकार करने में ही सच्ची खूबी है।' बचपन में ही इस कविता ने मेरे हृदय पर अधिकार कर लिया था और मैं इस शिक्षा को अपने जीवन में ढालने के लिए शक्तिभर प्रयत्न करने लगा। इसके बाद मैंने बाइबिल के 'सरमन ऑन दी माउंट' वाले अंश को देखा।" श्री डोक ने कहा—"लेकिन भगवद्गीता उसके पहले ही देख चुके थे न ?' गांधीजी ने उत्तर दिया—"नहीं, भगवद्गीता के श्लोक मुझे बहुत अच्छी तरह कंठस्थ थे; लेकिन उनकी शिक्षाओं का मैंने उस दृष्टि से अध्ययन नहीं किया था। वास्तव में तो मुझे 'न्यू टेस्टामेंट' के द्वारा ही अहिंसक प्रतिकार की अचूकता और महत्त्व मालूम हुआ। 'अत्याचारी का प्रतिकार मत करो, बल्कि जो तुम्हारे सीधे गाल पर चाँटा मारे उसके सामने बांया गाल भी कर दो' और 'अपने शत्रु को प्रेम करो और ईश्वर से प्रार्थना करो कि वह तुम्हारे सताने वाले का भी भला करे जिससे तुम ईश्वर के प्यारे बनो।' ऐसे वचन मैंने 'सरमन ऑन दी माउन्ट' मे पढ़े और मुझे इनसे अत्यन्त आनन्द प्राप्त हुआ। मुझे अनुभव हुआ है कि जिस समय थोड़ी-सी भी आशा नहीं थी, मेरे मत को समर्थन प्राप्त हुआ है। यह परिणाम भगवद्गीता के द्वारा अधिक दृढ़ हुआ और टाल्स्टाय की पुस्तक 'बैकुण्ठ–तुम्हारे हृदय में है' के द्वारा इसे स्थायी स्वरूप प्राप्त हुआ।" श्री डोक आगे लिखते हैं कि गांधीजी के मन पर काउन्ट टाल्स्टाय का प्रभाव निश्चित रूप से बहुत पड़ा है।

सत्याग्रह की ओर उनको आकर्षित करने में उनके प्रति कस्तूरबा का व्यवहार बहुत महत्त्व रखता है। गांधीजी कहते हैं—"मैंने अपनी पत्नी से अहिंसा का (सत्याग्रह का) पाठ पढ़ा। मैंने उसे अपनी इच्छा के सामने झुकाने का प्रयत्न किया। उसने एक ओर मेरी इच्छाओं का दृढ़तापूर्वक विरोध किया और दूसरी ओर मेरी मूर्खता के लिए मूक रहकर कष्ट सहन किया। मुझे अन्त में इससे अपने आप पर ही शर्म आने लगी और अपने इस विचार का कि मेरा जन्म ही उसपर

हुकूमत चलाने के लिए हुआ है, मुझे पागलपन दिखाई देने लगा। अंत में अहिंसा के मामले में वह मेरी गुरु बनी और अनजान में ही उसने अपने लिए जिस सत्याग्रह का अवलंबन किया उसीके नियमों का विस्तारमात्र मैंने दक्षिण अफ्रीका में किया।"

एक बार जब इन विचारों के बीज गांधीजी के मन में जम गये तो फिर उनमें अंकुर आने लगे। दक्षिण अफ्रीका में मारित्सबर्ग, पार्डेबर्ग, जोहान्सबर्ग, प्रिटोरिया और डरबन आदि स्थानों में उन्होंने खुद जो अनुभव प्राप्त किये उनसे सत्याग्रह-मार्ग पर वे आगे बढ़ते चले गये और उस देश में सामूहिक आंदोलन चलाने मे भी समर्थ हुए।

पार्डेबर्ग का १८९३ का एक प्रसंग मनन करने योग्य है। सत्याग्रही विचारधारा के सारे तत्त्व उसमें समाविष्ट हो गये हैं।

सत्य उनके पक्ष मे था। अंत तक स्वयं कष्ट सहने और विरोधी को कष्ट देने के बजाय उसके मन को जीत लेने की उनकी तैयारी थी। वे प्रेम-भाव से विरोधी के क्रोध को जीत लेना चाहते थे। उसके अहित-चिंतन का विचार भी उनके मन में नहीं आया था और शक्ति, मौका तथा अनुकूलता मिलने पर भी उन्होंने उसका बदला नहीं लिया।

सन् १८९६ मे जब वे हिन्दुस्तान से दक्षिण अफ्रीका लौटे तब बंदरगाह पर उनको मारने के लिए कुछ यूरोपियनों का झुण्ड इकट्ठा हो गया था। गांधीजी जिस कूर्लेण्ड नामक जहाज से सफर कर रहे थे उसके कप्तान ने उनसे पूछा—'अब आपकी अहिंसा का क्या होगा?' इसपर उन्होंने उसी समय उत्तर दिया—"मुझे आशा है, भगवान् मुझे धैर्य एवं क्षमा करने की शक्ति देगा और उन्हें अदालत में ले जाने के विचार से दूर रखेगा। मुझे उनपर जरा भी रोष नहीं। मुझे तो केवल उनकी संकुचित भावना पर खेद होता है।" यह उत्तर किसी भी आदर्श सत्याग्रही को शोभा देने योग्य है। अन्याय का प्रतिकार अहिंसा से करना ही सिर्फ गांधीजी का ध्येय नहीं था बल्कि अपकार का बदला उपकार से देने की दृढ़ और कार्यक्षम प्रवृत्ति भी

उसके साथ जुड़ी हुई थी। श्री डोक ने अपने चरित्र में गांधीजी के उद्गार इस प्रकार दिये हैं—"मुझे सत्याग्रह का 'निःशस्त्र प्रतिकार' नाम पसंद नहीं है। मेरा इच्छित अर्थ उससे अभिव्यक्त नहीं हो सकता; उससे मार्ग का बोध जरूर होता है परन्तु जिस विचारधारा का वह एक भाग-मात्र है उसका पूरा चित्र हमारे दिमाग मे उस नाम से नहीं खिंचता। वास्तविक सौंदर्य—और वही मेरा ध्येय है—दुःख देने वाले का भी भला करने में ही है। इतने पर भी मैं उसी नाम का प्रयोग करता हूं। ( उस समय तक गांधीजी ने सत्याग्रह शब्द का प्रयोग करना आरंभ नहीं किया था। ) क्योंकि प्रचलित होने से उसे सब लोग जानते हैं और वर्त्तमान समय मे मेरे अनुयायियों में से बहुत लोगों की समझ में इतना ही आ सकेगा। मेरे अपने मत से ( श्यामल भट्ट की ) गुजराती कविता और 'सरमन आन दी माउन्ट' की मुख्य कल्पना सम्पूर्ण जीवन में क्रांति कर देने के लिए पर्याप्त है।"

यदि परिस्थितियाँ वैसी ही होतीं तो गांधीजी एक महान् संत के रूप में ही रह जाते। लेकिन नहीं, उन्होंने साहस से कदम बढ़ाए। उन्होंने सामूहिक रूप में बड़े पैमाने पर सत्याग्रह का प्रयोग किया। इसके आगे सत्याग्रह केवल अपवाद-रूप किसी व्यक्ति तक ही सीमित नहीं रहा। उन्होंने कहा कि प्रत्येक स्त्री-पुरुष के पास आध्यात्मिक शक्ति का खजाना भरा रहता है। प्रत्येक के पास रहने वाली इस संपत्ति की कुंजी उन्होंने सबको दिखा दी। मनुष्य कोई ऐसा मांस-पिंड नहीं है जो किसी रास्ते चलते-चलते जालिम अधिकारी के जुल्मों का शिकार होता रहे और जिसे किसी प्रकार का सुख-दुःख न होता हो; बल्कि उसके शरीर में आत्मा का निवास है। गांधीजी ने लिखा है–"जालिम अधिकारी सत्याग्रही के शरीर और भौतिक सम्पत्ति पर अपनी सत्ता चला सकता है। लेकिन उसकी आत्मा पर कदापि नहीं। इस मूलभूत सत्य की चेतना के आधार पर ही सत्याग्रह-शास्त्र का उदय हुआ है।" उन्होंने बताया कि प्रत्येक पुरुष, स्त्री और बच्चा सत्याग्रह का अवलंबन

कर सकता है। क्या वृद्ध और क्या युवक, क्या धनी और क्या गरीब सब सत्याग्रही हो सकते हैं। उन्हें केवल अपनी मानसिक तैयारी करने की आवश्यकता है। अपनी शक्ति को पहचान लेना चाहिए। जहां उन्होंने ऐसा किया नहीं कि वे शैतान का भी सामना कर सकेंगे। वे हमेशा कहते थे—"जो मैं कर सकता हूं वही हर एक क्यों न कर सकेगा ?" उन्होंने लोगों को अपनी आंतरिक शक्ति का परिचय कराया। लोग खिन्न और निराश हो बैठे थे। सशस्त्र शक्ति के सामने वे अपने को नितान्त निस्सहाय अनुभव करते थे; लेकिन एक भेदक दृष्टि रखने वाला मानवी स्वभाव का अचूक पारखी ईश्वर पर अपना भार डालने वाला और दुर्दम्य इच्छा-शक्ति-संपन्न एवं न कुछ-सा दिखाई देने वाला मनुष्य आगे बढ़ा और कहने लगा—"तुम दुर्बल नहीं हो, यदि तुम निडर होकर शत्रु का मुकाबला करोगे तो उसकी संगीनें भोंटी पड़ जायंगी।" उनकी बन्दूकें बेकार होकर रह जायंगी।" और ऐसा ही हुआ।

अहिंसक प्रतिकार के सम्बन्ध में लिखते हुए श्री डोक कहते हैं—"अन्याय का प्रतिकार करने के साधन के रूप में अहिंसा की कल्पना हिन्दू-दर्शन में पिरोई हुई मिलती है। प्राचीन काल में उसे 'धरना देना' कहते थे। कभी-कभी सारा समाज राजा के खिलाफ इस उपाय का अवलंबन करता था। पोरबंदर के इतिहास मे एक इसी प्रकार की घटना घटी है। वहां का सारा व्यापार बन्द हो गया और अहिंसक प्रतिकार को ताकत के सामने राजसत्ता टिक नहीं सकी।"

इस सम्बन्ध मे बिशप हेवर ने बहुत वर्षों पूर्व ही अपनी डायरी में लिख रखा है। धरना देकर बैठने का अर्थ है—'जबतक हमारी बात न मान ली जाय तबतक उसी आसन पर स्थिर होकर भूखे बैठे रहना।' और हिन्दुओं का यह विश्वास है कि इस तरह धरना देकर बैठने वाला यदि मर जाय तो वह भूत बनकर उस दुराग्रही प्रतिपक्षी को पछाड़ता है और महान् कष्ट देता है। लेकिन श्री डोक कहते हैं कि इस कल्पना से परिचित होने के कारण हिन्दुस्तानी लोगों ने ट्रान्सवाल

में अपेक्षाकृत अधिक तत्परता से उसी अङ्गीकार किया। गांधीजी इस सिद्धांत की उत्पत्ति और प्रगति का खुलासा बिल्कुल भिन्न प्रकार से करते हैं।

सत्याग्रह जैसे तो नहीं, परन्तु सविनय प्रतिकार जैसे दो तरीके हिन्दुस्तान में प्रचलित हैं। धरना अर्थात् जमकर बैठ जाना। इसका अवलम्बन व्यक्ति या छोटे समूह करते हैं। बड़े समूह इसका आश्रय नहीं ले सकते। यदि देनदार लेनदार का रुपया देने से इन्कार कर दे तो लेनदार अक्सर इस मार्ग का आश्रय लेते हैं। भूखा-प्यासा देनदार के द्वार पर बैठकर वह यह सिद्ध करता है कि उसका कर्ज सच्चा है। देनदार के प्रति द्वेष या दुश्मनी न रखकर वह कष्ट उठाने के लिए तैयार होता है। जो मांग हमको तो न्यायोचित प्रतीत होती है लेकिन जो दूसरों को किसी भी प्रकार मंजूर नहीं हो उसे मंजूर करवाने के लिए नाते-रिश्तेदार भी इस मार्ग का अवलंबन किया करते हैं।

दूसरा तरीका है हड़ताल। किसी भी प्रकार का कष्ट या असन्तोष होने पर हड़ताल करना प्रतिदिन की बात है। अधिकतर हड़ताल किसी बात का विरोध या प्रतिकार करने के लिए या यह दिखाने के लिए की जाती है कि राजा अनिष्ट मार्ग पर जा रहा है या उसका कोई काम निंदा करने योग्य है। सारा व्यापार-धन्धा बन्द कर देने की अपेक्षा इसका सारा उद्देश्य राजा को ध्यान दिलाना ही होता है। उसे एक थोड़े समय की हड़ताल कह सकते हैं। सार्वत्रिक हड़ताल जैसी लम्बी और व्यापक हड़ताल का उदाहरण इतिहास में नहीं मिलता है।

राजा के अत्याचारों से मुक्ति पाने का एक और भी उपाय था—अपना सारा माल-असबाब लेकर देश छोड़ देना। देश-त्याग का अर्थ है पूर्ण असहयोग। कहा जाता है कि यह प्रभावशाली सिद्ध होता था।

लेकिन इस सारे विवेचन से यह अच्छी तरह स्पष्ट नहीं होता कि गांधीजी के द्वारा सत्याग्रह का विकास होते हुए उसकी बढ़ती कैसे हुई।

श्री डोक के द्वारा यह प्रश्न पूछे जाने पर कि आपको सत्याग्रह आंदोलन प्रारम्भ करने का विचार कैसे सूझा। गांधीजी ने उत्तर दिया— "कुछ वर्षों पूर्व नैटाल में मैंने सार्वजनिक कार्यों में प्रत्यक्ष रूप से भाग लेना प्रारम्भ किया ही था कि अनुनय-विनय आदि के असफल सिद्ध होने पर मेरे मन में आया कि इस मार्ग का अवलंबन सर्वोत्तम सिद्ध हो सकता है। लेकिन भारतीयों की तत्कालीन असंगठित स्थिति को देखते हुए ऐसा प्रयत्न कर देखना अनुपयोगी प्रतीत हुआ। आगे चल-कर जब एशियाटिक रजिस्ट्रेशन बिल पेश हुआ तब जोहान्सबर्ग के हिन्दुस्तानियों में इतनी जबरदस्त खलबली मच गई और उसका प्रतिकार करने के लिए वे इतने निश्चय से संगठित हो गये कि मुझे वह मौका उपयुक्त प्रतीत हुआ। वे कोई-न-कोई प्रत्यक्ष उपाय— सीधी चोट—करते ही; लेकिन मैंने अनुभव किया कि यदि वह बिना लड़ाई-दंगे का रूप धारण किये सविनय प्रतिकार के रूप में हो तो वह उपनिवेशों की दृष्टि से सर्वोत्कृष्ट रहेगा और कुल मिलाकर भी वह उचित ही होगा। वहां हिन्दुस्तानियों को पार्लिमेंट में मताधिकार प्राप्त नहीं था। यह उम्मीद नहीं थी कि कोई सहूलियत मिलेगी या शिकायतों की सुनवाई ही होगी। ईसाई, पादरी लापरवाही दिखाते थे। इसलिए मैंने यह कष्टसहन का मार्ग सुझाया और बहुत वादविवाद के बाद यह मंजूर हुआ। दक्षिण अफ्रीका में सत्याग्रह के प्रारम्भ का यह वर्णन ऐतिहासिक दृष्टि से बड़े महत्त्व का है। क्योंकि यह सबसे पुराना अत्यन्त अधिकार-युक्त है और उसी समय का है जब कि यह घटना घटित हुई। दक्षिण अफ्रीका का सत्याग्रह अपने ढंग की पहली ही लड़ाई होने के कारण सत्याग्रह के इतिहास में वह सबसे ज्यादा महत्त्व रखता है और गांधीजी के नेतृत्व में लड़ी जाने वाली पहली ही लड़ाई होने पर भी यह सिद्ध करती है कि उनका उस साधन में सम्पूर्ण विश्वास था और उन्हें निश्चय था कि अन्त में उन्हें सफलता मिलेगी। ता० ११–६–१६०६ को उन्होंने जो भाषण दिया उसमें वे कहते हैं—

"मैं निःशंक होकर दृढ़ विश्वास के साथ यह कह सकता हूँ कि जबतक मुट्ठी भर लोग भी अपनी प्रतिज्ञा पर एकनिष्ठा से डटे रहेंगे तबतक इस लड़ाई का अन्तिम परिणाम एक ही हो सकता है और वह है—विजय।" 'दक्षिण अफ्रीका का सत्याग्रह' नामक अपनी पुस्तक में गांधीजी लिखते हैं—"आगे चलकर इस नाम से जो आंदोलन प्रसिद्ध हुआ उसके जन्म का इतिहास इस प्रकार है।"

बिल्कुल प्रारंभिक काल में भी गांधीजी को सत्याग्रह के सम्पूर्ण स्वरूप का स्पष्ट दर्शन हो गया था। वह आंदोलन निःशस्त्र प्रतिकार से एकदम भिन्न था। आंदोलन के प्रारम्भ में जर्मिस्टन के कुछ सहानुभूतिशील यूरोपियनों ने गांधीजी का भाषण सुनने की इच्छा प्रदर्शित की। अतः एक सभा का आयोजन किया गया। सभा के अध्यक्ष श्री होस्कन ने कहा—"अपनी मांगें मंजूर करवाने के दूसरे सारे उपाय असफल सिद्ध होने पर ही ट्रांसवाल के हिन्दुस्तानियों ने निःशस्त्र प्रतिकार का रास्ता अपनाया है। उन्हें मताधिकार प्राप्त नहीं है। वे संख्या में भी बहुत कम हैं। वे बोदे और कमजोर हैं एवं उनके पास शस्त्रास्त्र भी नहीं हैं। इसलिए उन्होंने निःशस्त्र प्रतिकार का अवलम्बन किया है। वह कमजोरों का हथियार है।" उनकी यह बात सुनकर गांधीजी आश्चर्यचकित हो गये। श्री होस्कन के विचारों का खंडन करते हुए गांधीजी ने अपने अहिंसक प्रतिकार की व्याख्या—'आत्मिक बल' कहकर की। उन्होंने श्रोताओं से कहा—"पाशविक शक्ति का उपयोग करने की क्षमता या स्थिति होने पर भी इस अहिंसक प्रतिकार में उसके लिए कोई स्थान नहीं है। यदि हिंदुस्तानियों के पास शस्त्रास्त्र होते और उन्हें मताधिकार भी प्राप्त होता तो भी मैं उन्हें केवल 'आत्मिक बल' का ही अवलम्बन करने की सलाह देता।' वे कहते हैं कि—दक्षिण अफ्रीका के सत्याग्रह की रूप-रेखा। किसी समय, किसी भी स्थिति में शारीरिक शक्ति का थोड़ा-सा भी प्रयोग करने का उठता हुआ विचार भी मेरे मन में नहीं आया।

अर्थात् जैसे-जैसे लड़ाई जोर पकड़ती गई वैसे-वैसे यूरोपियनों के ख्याल में सत्याग्रह और निःशस्त्र प्रतिकार का अंतर स्पष्ट होता गया। शुरू से लेकर अन्त तक गांधीजी का व्यवहार बिल्कुल आदर्श था। यूरोपियनों की आवश्यकता के समय उनकी मदद के लिए दौड़ पड़ना, जुलू-विद्रोह के समय सरकार की सहायता करना और खासकर यूरोपियन रेलवे कर्मचारियों की हड़ताल पर उसका लाभ उठाने से उनका इन्कार करना आदि बातों से यही सिद्ध होता है कि सत्याग्रह की भूमिका ही निःशस्त्र प्रतिकार की भूमिका से भिन्न है।

दक्षिण अफ्रीका मे सत्याग्रह के अवलम्बन करने का निश्चय उन्होंने अचानक किया। वे अपनी 'आत्मकथा' में कहते हैं कि ब्रह्मचर्य-पालन का स्वरूप निश्चय करते हुए प्राप्त होने वाली आत्म-शुद्धि ही मुझे सत्याग्रह के लिए समर्थ बना रही थी। जोहान्सबर्ग से फोनिक्स आश्रम में वापस आने के लगभग एक महीने में फोनिक्स मे ली गई शपथ द्वारा सत्याग्रह की नींव पड़ी। अनजान मे मानो ब्रह्मचर्य की शपथ ही मुझे सत्याग्रह के लिए उद्यत कर रही थी। वे आगे लिखते हैं—"सत्याग्रह कोई पहले से ही बनाई हुई योजना नहीं थी, वह तो अपने आप सहज स्फूर्ति से उत्पन्न हुई है।"

: ४ :

# सत्याग्रह की मौलिकता

सत्याग्रह-पद्धति का विकास करने मे गांधीजी की मौलिकता निर्विवाद है व उसे बढ़ाने के लिए उन्होंने जो कार्य किये हैं वे महत्त्वपूर्ण हैं। ऐसे अनेक अन्तर्राष्ट्रीयकीर्तिप्राप्त विद्वान् सरलता से बताये जा सकते हैं जो दृढ़तापूर्वक कहते हैं कि सत्याग्रह का अवलम्बन करने के काम में गांधीजी अद्वितीय हैं। यह कहना सत्य नहीं है कि पहिले

लड़ाई का अहिंसक मार्ग था ही नहीं। मजदूरों की हड़ताल अधिकांश में अहिंसक मार्ग ही है और वह काफी प्रचलित भी है। लेकिन अल्डुस हक्सले के कथनानुसार वह बीच-बीच में व अव्यवस्थित रूप से प्रयोग में आया है। एक स्वतन्त्र तन्त्र के रूप में कभी भी उसका विस्तार नहीं किया गया। अथवा गांधीजी की तरह तथा उनकी ही भांति व्यापक रूप में राजनैतिक या किसी अन्य क्षेत्र में उसका अवलम्बन नहीं किया गया। दूसरा कुछ भी करने की क्षमता न होने के कारण दुर्बल का हथियार मानकर उसका अवलम्बन किया जाता है लेकिन गांधीजी उसे शक्तिशाली लोगों के तथा कई गुना श्रेष्ठ हथियार के रूप में उसका उपयोग करते हैं। इसके अतिरिक्त गांधीजी ने उसे सैद्धान्तिक भूमिका का अधिष्ठान दिया है और उसे एक पूर्ण शास्त्र बना दिया है। अन्याय का विरोध करनेवाली सत्याग्रह-पद्धति की यह विशेषता उसकी नवीनता को और भी बढ़ा देती है।

गांधीजी के सत्याग्रह की विशेषता निश्चित रूप से किस बात में है? इसमे कोई सन्देह नहीं कि महावीर बुद्ध, ईसा, मुहम्मद और नानक जैसे असाधारण व्यक्तियों, पैगम्बरों और धर्माचार्यों ने अपने जीवन में सत्याग्रह सिद्धान्त को अपनाया है। उन्होंने उसकी शिक्षा भी सफलतापूर्वक दूसरों को दी है। गांधीजी ने ईसा के सम्बन्ध में कहा है कि ईसा अहिंसक प्रतिकार के ही प्रवक्ता थे। उन्होंने आगे कहा है कि उस अहिंसक प्रतिकार में सत्याग्रह ही अभिप्रेत होना चाहिए। बुद्ध और ईसा के प्रत्यक्ष प्रतिकार के बारे में उन्होंने कहा है कि "बुद्ध ने शत्रु के ठेठ दर्वाजे तक लड़ाई ले जाकर उद्दण्ड भिक्षुकों का हृदय परिवर्तन किया। ईसा ने जेरुसेलम के मन्दिर से दलालों को निकाल भगाया और ढोंगी तथा फारसी लोगों को ईश्वरी कोप का भाजन बनाया। दोनों ही प्रत्यक्ष प्रतिकार के जबर्दस्त समर्थक थे और मैं तो केवल उनके पदचिह्नों पर चल रहा हूं।" प्रत्येक देश के सुकरात जैसे अनेक साधु पुरुषों को तो जहांतक उनके वैयक्तिक जीवन से सम्बन्ध

है सत्याग्रही ही कहना चाहिए। लेकिन अभी तक सत्याग्रह भी एक व्यक्तिगत एवं धार्मिक प्रवृत्ति ही समझी जाती थी। गांधीजी का उदय होने तक आर्थिक सामाजिक और राजनैतिक क्षेत्र से अन्याय या असहायता को मिटाने के लिए सामाजिक हथियार के रूप में उसको विधिवत चलाने का विचार किसीके भी मन में नहीं आया। "अहिंसा केवल ऋषि मुनियों के लिए ही नहीं है साधारण जनता के लिये भी वह उतनी ही उपयोगी है। यह बात डंके की चोट करने की निर्भयता गांधोजी में थी। श्री० मुंशी के कथनानुसार "गांधीजी का जीवन मानो एक ऐसा पाठ है जो सिखाता है कि सामाजिक शक्ति के रूप में सत्याग्रह का किस प्रकार उपयोग किया गया। मर्यादित अथवा आमरण उपवास जैसे अहिंसक प्रतिकार के उच्च स्वरूप का अंगीकार करके उन्होंने अत्यन्त समृद्ध तन्त्र निर्माण करने का प्रयत्न किया है। अहिंसक सत्याग्रह को सामाजिक शक्ति का रूप देकर स्वतन्त्रता और स्वाधिकार की लड़ाई के लिए उन्होंने नया एवं शक्तिशाली हथियार मानवता को दिया है। गांधी-युग के पहिले हिंसात्मक लड़ाई के अतिरिक्त कोई दूसरा साधन ही नहीं था अथवा हिंसा का आश्रय लिये बिना सामुदायिक रूप से प्रतिकार करने का दूसरा कोई रास्ता खुला नहीं था।"

बहुत दिनों पूर्व जब गांधीजी से कहा गया कि इतिहास में इस प्रकार के सामुदायिक सत्याग्रह का कोई उदाहरण नहीं मिलता तो उन्होंने कहा कि इस कारण धैर्य छोड़ने की आवश्यकता नहीं है। सन् १९३२ के आंदोलन के प्रारंभ में जब गांधीजी बम्बई में थे तब एक बार वे कर्नाटक प्रांत के कार्यकर्त्ताओं की बैठक में उपस्थित हुए थे। उस समय एक कार्यकर्त्ता ने उनसे कहा—"इतिहास में अहिंसा से स्वराज्य प्राप्त करने का एक भी उदाहरण नहीं मिलता।" इसपर गांधीजी मुस्कराये और कहने लगे कि हम इतिहास के नये पृष्ठ लिख रहे हैं। इससे यह सिद्ध होता है कि सामुदायिक झगड़ों के लिए

सत्याग्रह का आश्रय लेना ही गांधीजी की विशेषता नहीं है बल्कि वे पूरी तरह से यह जानते थे कि उनका मार्ग एकदम नवीन था।

इस दृष्टि से १६३० ई० में लन्दन के किंग्सवे हाल में अमेरिकन लोगों के लिए गांधीजी ने रेडियो पर जो भाषण दिया वह याद रखने योग्य है। उस समय उन्होंने भारतवर्ष के सत्याग्रह संग्राम का इस प्रकार वर्णन किया था—"आज सारे संसार का ध्यान हमारी लड़ाई की ओर आकर्षित हो गया है इसका कारण यह नहीं है कि हम हिन्दुस्तानी लोग अपनी आजादी के लिए लड़ रहे हैं बल्कि यह है कि हमने अपनी आजादी प्राप्त करने के लिए ऐसे रास्ते को अपनाया है जिसे आज तक के ज्ञात इतिहास में किसीने भी नहीं अपनाया था। रक्तपात, हिंसा या जिसे आजकल राजनीतिज्ञता कहा जाता है उस तरह का दुतर्फा व्यवहार करना हमारा ध्येय नहीं है। बल्कि शुद्ध और स्पष्ट रूप में सत्य एवं अहिंसा का अवलम्बन ही हमारा मार्ग है।"

दीनबन्धु एन्ड्रूज ने 'ह्वाट आइ ओ टू क्राइस्ट' नामक पुस्तक में गांधीजी का उल्लेख किया है। सन् १६१३ में जब कि गांधीजी इतने प्रसिद्ध नहीं हुए थे दक्षिण अफ्रीका मे उनकी दीनबन्धु से मुलाकात हुई। उस समय वहा लड़ाई जोरों पर थी। सन् १६३१ मे श्री० एन्ड्रूज ने इस मुलाकात के सम्बन्ध में लिखा—"पहिले से ही सहज प्रेरणा से मुझे ऐसा प्रतीत हुआ कि उनके रूप में स्त्री पुरुषों को अत्यन्त स्वार्थत्याग में प्रवृत्त करने-वाला एक उच्च कोटि का धार्मिक व्यक्ति ही नहीं बल्कि आकाश के तारे अथवा चिरकालीन पर्वत की भांति सनातन किन्तु नये संसार के लिए अपरिचित जैसा एक धार्मिक तत्त्व ही संसार मे उदय हो रहा है। उनका एक ही आदेश था कि दीर्घकालीन कष्टसहन और प्रेम की वर्षा ही एकमात्र अजेय है। ................दक्षिण अफ्रीका की सारी लड़ाई में मुझे इसी बात का दृढ़ विश्वास हुआ।"

इस प्रकार यह पुरानी धारणा छूटकर कि सिद्धान्त केवल अपवादात्मक व्यक्तियों के लिए ही है उसका उपयोग समुदाय की ओर से जीवन के दैनिक प्रश्नों के सम्बन्ध मे होने लगा।

गांधीजी के स्वभाव के सम्बन्ध में लिखते हुए रोम्यारोलाँ ने कहा है कि "इस अविराम योद्धा की भांति किसी दूसरे को निष्क्रियता से इतनी जबरदस्त चिढ़ नहीं होगी।" गांधीजी प्रतिकार करने वाले व्यक्तियों के एक अत्यन्त जगमगाते हुए प्रतीक हैं। उनके आंदोलन की आत्मा हिंसा के द्वारा व्यक्त होने वाला प्रत्यक्ष प्रतिकार नहीं है बल्कि प्रेम विश्वास और त्याग की कर्मप्रवण शक्ति पर आधारित प्रत्यक्ष प्रतिकार है। उनकी छत्रछाया में किसी भी कायर-भगोड़े व्यक्ति को आश्रय नहीं मिल सकता। वे कहते हैं कि कायरता से तो हिंसा ही अच्छी है। 'यदि कायरता और हिंसा में से किसीको चुनने का मौका आये तो मैं हिंसा को ही चुनने की सलाह दूंगा। .........मैं दूसरों को न मारकर आत्म-बलिदान का मूक धैर्य प्राप्त करने का प्रयत्न करता हूँ। लेकिन जिसमें यह धैर्य नहीं है उस संकट के समय भाग जाने का लज्जास्पद मार्ग अपनाने के बजाय मरने और मारने की सलाह दूंगा। क्योंकि जो भागता है वह मानसिक हिंसा करता है। दूसरों को मारते समय जब उसमें स्वयं मरने की हिम्मत नहीं रहती तो वह भाग जाता है। सन् १९२० में ही गांधीजी ने लिखा था कि हिंसा की अपेक्षा अहिंसा कई गुना श्रेष्ठ है और दण्ड देने की अपेक्षा क्षमा करना ज्यादा वीरोचित है। यह हमारा दृढ़ विश्वास है। गांधीजी कहते थे कि सत्याग्रह और अन्याय बिलकुल परस्परविरोधी हैं। इससे प्रतीत होता है कि गांधीजी के मन और प्रवृत्ति में कोई खास बात प्रधान रूप से थी तो वह यह कि जैसे भी हो अन्याय का प्रतिकार अवश्य किया जाय। उनके मतानुसार 'अन्याय का प्रतिकार मत करो'; इसका अर्थ यह है कि अन्याय का प्रतिकार अन्याय से मत करो बल्कि अन्याय का

प्रतिकार सद्प्रवृत्ति से करो; लेकिन किसी भी तरह प्रतिकार किये बिना मत रहो। कायरों जैसी निष्क्रियता की अपेक्षा प्रतिकार बहुत अच्छा है।

इसी प्रकार "खुद अपने जैसा अपने पड़ोसी पर भी प्रेम करो।" इसमें वे इतना और बढ़ायेंगे कि—"और प्रत्येक मनुष्य ही नहीं प्राणीमात्र तुम्हारा पड़ोसी है" इस प्रकार वे प्रेम और उदारता दोनों की व्याप्ति बढ़ायेंगे।

वे अन्याय और अन्यायी में जो विभेद करते थे वह और अन्याय के साथ वे जो असहयोग करते थे वह दोनों तत्त्व बहुत उपयोगी हैं। एक बार फिर यदि रोम्यारोलाँ के शब्दों में कहें तो "जब कि मानव जाति को ईश्वर ने प्राणियों को पैदा करने की शक्ति नहीं दी है तो उसे जीवित क्षुद्र प्राणियों को मारने का भी अधिकार नहीं हो सकता।' किसीके प्रति—प्रत्यक्ष अन्याय करने वाले के प्रति भी—द्वेष-भावना नहीं रखना चाहिए। लेकिन इसका यह अर्थ नहीं कि अन्याय को चुपचाप सहन कर लें। यदि जनरल डायर बीमार हो जाय तो गांधीजी उनकी भी सेवा करेंगे। लेकिन यदि खुद उनका लड़का भी लज्जास्पद जीवन व्यतीत करने लगे तो वे उसे आश्रय नहीं देंगे। उल्टे (गांधीजी के ही शब्दों में) 'मेरे हृदय में उसके प्रति जो प्रेम है वही मुझे अपना आश्रय हटा लेने की प्रेरणा करेगा। फिर वह मर जाय तो भी चिन्ता नहीं।' शारीरिक शक्ति के बल से किसीको सद्-प्रवृत्त बनाने का अधिकार हमें नहीं है।

पुनः गांधीजी के शब्दों में "लेकिन उससे असहयोग करके—फिर उसका परिणाम चाहे जो हो—उसका प्रतिकार अवश्य करना चाहिए। और जब वह पश्चात्ताप-दग्ध हो जाय तब उसे हृदय से लगा लेना चाहिए।"

: ५ :

# सत्याग्रह का अधिष्ठान

सत्याग्रह जीवन की ओर देखने का एक दृष्टिकोण ही नहीं, एक आचार धर्म भी है। किसी भी परिस्थिति में और कितनी ही भारी कीमत देकर भी सत्य प्रेम अथवा अहिंसा के द्वारा सत्य का ज्ञान, उपासना तथा तद्नुरूप आचार इन तीनों बातों का आग्रह ही सत्याग्रह का अधिष्ठान है।

सत्याग्रह का अन्तिम ध्येय सत्य है। अतः अहिंसा या प्रेम ही उसका एकमात्र साधन है। एक ही सिक्के के ये दो पहलू हैं। यदि कोई गांधीजी से पूछे कि इन दोनों में ज्यादा महत्त्व किसका है तो वे कहेंगे कि —'सत्य' का। सत्य का नम्बर पहिला है। लेकिन यदि किसीको सत्य का स्पष्ट दर्शन न हो तो वह अहिंसा, प्रेम और कष्ट-सहन का रास्ता अपना ले। इससे वह अन्त में सत्य तक अवश्य पहुँच जायगा।

लेकिन सत्य केवल सब धर्मों, तत्त्वज्ञानों और समस्त बड़ी-बड़ी विभूतियों का ही ध्येय हो सो बात नहीं है। बल्कि नेपोलियन, सिकन्दर या हिटलर जैसे विजेता भी यही कहते हैं कि वे उसीका अवलम्बन कर रहे हैं जो उन्हें सत्य प्रतीत होता है तो फिर सत्याग्रह की विशेषता क्या है? उसमें कुछ-न-कुछ विशेषता अवश्य है जिसके कारण मनुष्य उसकी ओर खिंच जाता है और वह है प्रेम के द्वारा सत्य। यही मर्म इसका आधारस्तंभ है। सत्याग्रह का अर्थ है प्रेम, कष्टसहन और अहिंसा के द्वारा ही सत्य की खोज। इसीमें उसकी विशेषता निहित है। वह अहिंसा या प्रेम के द्वारा सत्य तक पहुँचाने का सिद्धान्त है। इस स्थान पर अहिंसा और प्रेम दोनों समान अर्थ रखते

है। हम यह भी कह सकते हैं कि कार्य-प्रवण या क्रियाशील अहिंसा का अर्थ है प्रेम और अव्यक्त प्रेम का अर्थ है अहिंसा। दूसरों का भला हो और उनका भला किया जाय, इस उद्देश्य से सत्याग्रही खुशी-खुशी त्याग करेगा। कम-से-कम प्रारम्भ में वह किसीको कष्ट तो नहीं पहुंचायेगा। यदि अहिंसा का शब्दशः अर्थ करें तो वह दूसरे प्रकार का होने पर भी प्रतिदिन के व्यवहार में खासकर गांधीजी के लेखों, कष्टसहन और अन्तिम त्याग के लिये तैयार रहने वाले सम्पूर्ण विकसित कार्य प्रवृत्त और आक्रमक प्रेम के रूप में ही अहिंसा शब्द की व्याख्या पाई जाती है।

आइये, अब सत्याग्रह-सिद्धान्त के गूढवादात्मक तत्त्वज्ञान-सम्बन्धी नैतिक, विकासशील, मानसिक और वास्तववादी अधिष्ठान की ओर देखें।

गूढवाद या रहस्यवाद सत्य के प्रत्यक्ष और स्फूर्त ज्ञान पर ही टिका हुआ है। केवल बुद्धि द्वारा ग्रहीत ज्ञान ही नहीं बल्कि आत्मा को प्रतीत हुआ सत्य का अन्तःप्रेरित ज्ञान ही उसका आधार है। पहिले तो कुछ समय तक वह बुद्धि को जंचता नहीं है लेकिन बाद में बुद्धि को उसका निश्चय हुए बिना न रहेगा। बुद्धि निश्चित रूप से विवरणात्मक है। नई-नई घटनाओं की छानबीन करने, उनको अलग-अलग करने, उसमें प्रवीणता प्राप्त करने और एक ही मार्ग से जाने में बुद्धि को आनन्द अनुभव होता है। उसे बुद्धि की सहज प्रवृत्ति ही समझिए। लेकिन अन्तःप्रेरणा समन्वयशील होती है और अविभाज्य एवं सम्पूर्ण रूप से सत्य को ग्रहण करती है। सब समय के और सब देशों के रहस्यवादियों ने आत्मा, ज्ञान और जीवन की एकरूपता का अनुभव किया है। अनन्त से एकरूप होकर उस अनुभूति को प्रत्यक्ष जीवन में उतारना ही उनका सर्वोच्च ध्येय होता है। इस ऐक्य भावना से सत्याग्रही पूरी तरह सहमत रहता है। परमोच्च अनुभव के समय उसे उस एकरूपता की अनुभूति होती है और वह उससे समरस होता

है। अपने दैनिक जीवन में उस एकरूपता की अनुभूति करते रहने के लिये उसकी दौड़-धूप निरन्तर चलती रहती है। संसार में पराये जैसा कोई है ही नहीं। प्रेम का अर्थ है तादात्म्य प्राप्त करना। यह सत्य का महत्त्वपूर्ण गुण-धर्म है। अतः यह कहा जा सकता है कि सबसे एकरूपता अनुभव करना प्रेम का उपसिद्धान्त है। अल्डुस हक्सले ने कहा है कि "अहिंसाभूत मात्र की एकता के विश्वास का व्यावहारिक स्वरूप है।" 'तुम दूसरों से जैसे व्यवहार की अपेक्षा करते हो वैसा ही व्यवहार दूसरों के साथ करो।' इस प्रकार के वाक्य मानो ऐक्यपूर्ण जीवन के दिव्य अनुभवों की अस्पष्ट प्रतिध्वनि है। इसीलिए गांधीजी कहते हैं—"सारे जीव पवित्र हैं किसी भी जीव को सताना स्वयं को ही सताने जैसा है—दूसरे शब्दों में ईश्वर को ही सताने जैसा है।"

यह अनुभूति सत्याग्रह की रहस्यवादात्मक बुनियाद है। इससे यह अपने आप सिद्ध हुआ कि सत्याग्रही को जो सत्य प्रतीत हुआ है उसका अनुभव वह आचरण द्वारा ही प्राप्त करने का प्रयत्न करें। जिन-जिन लोगों के साथ काम पड़े उन-उन लोगों के साथ पृथकता की भावना धीरे-धीरे नष्ट करके एकरूपता अनुभव करने से ही यह बात साधी जा सकेगी। भावना के क्षेत्र में जहां वह सबसे प्रेम करता है, सारे विश्व के साथ एकरूपता अनुभव करता है वहां प्रत्यक्ष व्यवहार में उसका आरम्भ पास-पड़ौसियों से ही होगा। यह प्रेम की प्रवृत्ति है। प्रेम अपना सर्वस्व दान करने की, जिनको हम प्रेम करते हैं, उनके लिए आत्मबलिदान करने की, स्फूर्ति देता है। दुखाना, सताना, तिरस्कार, क्रोध और इन सबसे भी बढ़कर अर्थात् इनकी कारणभूत स्वार्थी इच्छा के लिए प्रेम-राज्य में स्थान नहीं है। सत्याग्रही का जीवन क्या है, सबका भला करने की अखण्ड प्रवृत्ति। यदि उसके मार्ग में कठिनाइयां आ जाय तो आवश्यकता पड़ने पर वह कष्टसहन का और आत्यन्तिक त्याग का मार्ग पसन्द करता है। या तो वह प्रतिगामी शक्तियों को बदल देने या झुका देने में सफल होता है या प्रयत्न करते-

करते मृत्यु का आलिङ्गन कर लेता है। दोनों ही प्रकारों से जीव की एकतारूपी सत्य का समान रूप से समर्थन होता है। अतः दोनों में से कोई भी परिणाम निकालने पर वह उसमें अपनी विजय ही मानता है। अपने बच्चे को बचाने के प्रयत्न में मृत्यु का आलिङ्गन करने वाली माँ जितनी सुखी होती है उतनी ही वह माँ भी सुखी होती है जिसको उसके लिये मृत्यु का आलिंगन नहीं करना पड़ा है। उसे अपने जीवन का बड़ा मूल्य नहीं मालूम पड़ता। यदि उसके लिए किसी बात का महत्त्व है तो वह अपने प्रेम का। अपने बच्चे को बचाने का प्रयत्न करते हुए यदि उसे मृत्यु दिखाई दे तो वह प्रसन्न-वदन से और इस भावना से कि यह मेरी ही विजय है मृत्यु को गले लगाती है और यदि वह बच्चे को बचाने में सफल हो जाय तो भी उसे उसमें उतनी ही विजय मालूम होती है।

यदि सत्यानुभूति के लिए रहस्यवाद का दारोमदार अन्तःप्रेरणा पर है तो तत्त्वज्ञान का आधार बुद्धि और तर्कशास्त्र पर होता है। यदि तादात्म्य और चिन्तन में रहस्यज्ञान प्राप्त होता है तो दार्शनिक ज्ञान निरीक्षण, तर्क और अनुमान की पद्धति से प्राप्त होता है। एक ही चित्शक्ति सारे विश्व में व्याप्त है। भिन्न-भिन्न दिखाई देने वाली वस्तुओं के मूल में भी वही शक्ति निवास करती है। तत्त्वज्ञ लोग अब इस निर्णय पर पहुँच गये हैं और वैज्ञानिक लोग जड़ वस्तुओं के सम्बन्ध में भी इसी सिद्धान्त को मानने लगे हैं। यद्यपि ऊपर-ऊपर देखने वाले को सृष्टि में भिन्नता दिखाई देती है तो भी इस भिन्नता के मूल में एकता ही है। भिन्नता भ्रम नहीं, सापेक्ष सत्य है। ज्ञान की ऊँची सीढ़ी पर इससे भी ज्यादा श्रेष्ठ सत्य निवास करता है और यह चुनाव करना हमारा काम है कि क्या हमें भिन्नता और पृथकता की सतह पर रहना है या ऐक्य और एकरूपता की सतह पर। पहिला मार्ग पृथकता, भीति, एकाकीपन, अहंभाव, झगड़ा, तिरस्कार और विनाश की ओर ले जाता है—दूसरा मार्ग एकरूपता, प्रेम, त्याग, आनन्द, ऐक्य,

रहने से व्यक्तियों के द्वारा संदेश भेजने का ही तरीका अधिक पसन्द किया जाता था। अतः कई छापाखाने, सायक्लोस्टाइल और सन्देश-वाहक रखने पड़ते थे। लेकिन यह सब अपरिहार्य था।

गांधीजी की गिरफ्तारी के बाद मई १९३० में वर्किङ्ग कमेटी की बैठक हुई और आन्दोलन का क्षेत्र अधिक व्यापक कर दिया गया। जनता को विदेशी कपड़ों के बहिष्कार का आन्दोलन सफल बनाने का आदेश दिया गया। इसी प्रकार करबन्दी और चौकीदारी कर न देने का आदेश भी दिया गया। जङ्गलों के आसपास रहने वाले लोगों के हित की दृष्टि से यह भी निश्चित हुआ कि जङ्गल-सम्बन्धी कानून तोड़े जांय। ब्रिटिश बैंक, नौकानयन व बीमा कम्पनियों का व्यावहारिक बहिष्कार प्रभावशाली ढग से करने की भी हिदायत दी गई। २७-६-३० को इलाहाबाद में वर्किङ्ग कमेटी की जो बैठक हुई उसमें सरकारी अधिकारियों एवं राष्ट्रीय आन्दोलन को खुलेआम दबाने का प्रयत्न करने वाले लोगो का कड़ा सामाजिक बहिष्कार करने का आदेश दिया गया। लेकिन बाद में गांधीजी ने इसपर अपनी नापसन्दगी जाहिर की। जनता से कहा गया कि वह न तो सरकारी बॉन्ड बेचे न नये खरीदे। इसी प्रकार कागजी नोट एव चांदी के सिक्कों को स्वीकार न करके जहां तक सम्भव हो सोने के द्वारा विनिमय चालू करने को कहा गया। कमेटी ने यह भी घोषित किया कि पुलिस और सैनिकों का यह कर्तव्य है कि वे जनता के विरुद्ध अन्यायपूर्ण नीति का अवलम्बन करने में सरकार की मदद न करें।

आइये, ३१-१२-३१ को पास होने वाले वर्किङ्ग कमेटी के उस प्रस्ताव पर नजर डालें जिसके द्वारा सन् १९३२-३४ का सत्याग्रह शुरू किया गया था। उसमें अहिंसा पर इतना जोर दिया गया था जितना कि पहिले कभी भी नहीं दिया गया था। विदेशी कपड़ों के बहिष्कार को बन्धनकारक समझकर शराब तथा अन्य मादक पदार्थों के बहिष्कार पर जोर दिया गया था। खासकर स्त्रियों को इसे सफल

करके दिखाना था। यह कहा गया कि केवल चुने हुए अथवा ऐसे ही व्यक्तियों को इसमें लिया जाय जो जुलूस अथवा सभा के रोक दिये जाने पर गोली या लाठी खाने को तैयार हों। जुल्मी कानूनों एवं आर्डीनेन्सों की अन्यायपूर्ण आज्ञा को तोड़ने की सलाह दी गई।

इस प्रस्ताव के अनुसार जैसा कि पहिले बताया जा चुका सैकड़ों प्रकार से नमक-कानून तोड़ा गया। सारे आर्डीनेंस खुलेआम भंग किये गये और उसके लिये जो भी सजा दी गई उसे खुशी-खुशी सहन किया गया। जाप्ता फौजदारी की १४४ धारा जैसी स्थानीय अधिकारियों द्वारा लगाई हुई पाबन्दियां तोड़ दी गईं। कुछ स्थानों में तो लगान बन्दी के साथ आय-करबन्दी का आन्दोलन भी शुरू कर दिया गया। कुछ स्थानों में चौकीदारी-कर देने से भी इन्कार कर दिया गया और उसके जुर्माने के रूप में लगाये गये कर देने से भी इन्कार कर दिया गया। बड़े-बड़े समूहों ने जंगल के कानून तोड़े। ताड़ी के हजारों वृक्ष काट डाले गये। सभाएँ न करने के कानून को तोड़कर झण्डा-दिवस, गांधी-दिवस, मोतीलाल-दिवस, शहीद-दिवस, सोलापुर-दिवस, स्वातन्त्र्य-दिवस, सीमाप्रान्त-दिवस, गढ़वाल-दिवस तथा इसी प्रकार के अन्य दिवस मनाये गये। नमक-भण्डार तथा सरकार द्वारा कब्जे में ले लिये गए कांग्रेस भवनों पर भी आक्रमण किये गये। प्रतिबन्ध लगा दिये जाने पर भी अप्रैल सन् १९३२ में दिल्ली में और अप्रैल १९३३ में कलकत्ता में कांग्रेस के दो अधिवेशन हुए।

आइये, अब आन्दोलन की घटनाओं की ओर मुड़ें। १२-९-३२ को अचानक यह खबर सारे देश भर में फैल गई कि गांधीजी साम्प्रदायिक निर्णय के प्रश्न पर आमरण अनशन कर रहे हैं। इस साम्प्रदायिक निर्णय के अनुसार १७-८-३२ को हरिजनों को भी पृथक निर्वाचन का अधिकार देने की घोषणा की गई। इस खबर ने देश की हलचल की दिशा ही बदल दी। २०-९-३२ को उपवास शुरू हुआ और पूना पैक्ट पर हस्ताक्षर हो जाने के बाद फिर से हरिजनों को

संयुक्त निर्वाचन में सम्मिलित करके २६ दिनों के बाद वह समाप्त हुआ।

सविनय कानून भंग चल ही रहा था; लेकिन उसके साथ-ही-साथ अस्पृश्यता-निवारण की ओर कांग्रेसियों का ध्यान अधिकाधिक आकर्षित होने लगा। ता० ६-४-३३ को एक विज्ञप्ति प्रकाशित होने के कारण कांग्रेस के अस्थायी अध्यक्ष बाबू राजेन्द्रप्रसाद को गिरफ्तार कर लिया गया। उस विज्ञप्ति में उन्होंने जनता से लड़ाई चालू रखने के लिए कहा था। इसके बाद बहुत समय तक श्री० अणे अध्यक्ष के रूप में काम करते रहे।

इसके बाद मई मास में फिर आत्मशुद्धि के लिए गांधीजी ने २१ दिन का उपवास शुरू किया। सरकार ने उसी समय उन्हें छोड़ दिया। तुरन्त ही छः सप्ताह तक आन्दोलन स्थगित कर दिया गया। बाद में यह अवधि तीन सप्ताह तक और बढ़ा दी गई। अन्त में १२-७-३३ को पूना में प्रमुख कांग्रेसी कार्यकर्त्ताओं की बैठक हुई जिसमें निश्चित हुआ कि सामूहिक सविनय कानून भंग स्थगित कर दिया जाय और व्यक्तिगत कानून भंग ही शुरू रखा जाय।

ज्यादा-से-ज्यादा त्याग के प्रतीक के रूप में गांधीजी ने अपना आश्रम छोड़ दिया और व्यक्तिगत सत्याग्रह करने के लिए ३४ चुने हुए आश्रमवासियों को साथ लेकर रास नामक ग्राम की ओर प्रस्थान करने का विचार प्रकट किया। उनको गिरफ्तार कर लिया गया और उस गांव को छोड़ देने की पाबन्दी लगाकर छोड़ दिया गया। लेकिन जब उन्होंने इस पाबन्दी को मानने से इन्कार कर दिया तो उसी समय उन्हें फिर पकड़ लिया गया और एक वर्ष की सजा दे दी गई, जब जेल में हरिजन-कार्य चलाने के लिए उन्हें कुछ सहूलियतें देने से इन्कार कर दिया गया तो उन्होंने उपवास शुरू कर दिया। इससे अगस्त के तीसरे सप्ताह में उन्हें छोड़ा गया। जैसे ही वे जेल से छूटे उन्होंने सजा की शेष अवधि में अपनी इच्छा से ही राजनीति में भाग न लेने का

निश्चय किया और नवम्बर तक हरिजन-कार्य के लिए हिन्दुस्तान का दौरा किया।

अन्त में ७ अप्रैल १९३४ को गांधीजी ने व्यक्तिगत सविनय अवज्ञा आन्दोलन भी स्थगित करने का निर्णय प्रकट किया। वह अधिकार उन्होंने सिर्फ अपने लिए ही सुरक्षित रखा। उस समय तक जनता में किसी भी प्रकार के सविनय अवज्ञा आन्दोलन के लिए उत्साह शेष नहीं रहा था। १८ मई १९३४ को पटना में अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी की बैठक में गांधीजी के निर्णय को स्वीकार कर लिया गया। उसी समय स्वराज्यदल का पुनःसङ्गठन करके केन्द्रीय धारा-सभा के चुनाव लड़ने का निश्चय किया गया। इस प्रकार जबतक सन् १९४० में फिर से सविनय अवज्ञा आन्दोलन शुरू नहीं हुआ तब-तक कांग्रेस की शक्ति रचनात्मक कार्यक्रम एवं धारासभा के काम पर ही केन्द्रित रही।

: २४ :

# व्यक्तिगत सत्याग्रह

अब हम यह देख चुके हैं कि पहिले चार सत्याग्रहों का उद्देश्य अधिकाधिक व्यापक होता गया। साथ ही उन-उन मौक़ों और प्रसंगों के अनुसार सत्याग्रह के स्वरूप में भी परिवर्तन होता गया। यदि १९१९ के सत्याग्रह का उद्देश्य एक खास अपमानजनक कानून रद्द करवाना था तो दूसरे आन्दोलन का उद्देश्य था—पञ्जाब एवं खिलाफत-सम्बंधी अन्याय को दूर करवाना। तीसरे और चौथे सत्याग्रह का—चौथा सत्याग्रह तीसरे का ही एक अंग था—प्रत्यक्ष ध्येयपूर्ण स्वराज्य प्राप्त करना था। व्यक्तिगत सत्याग्रह का स्वरूप अलबत्ता पूरी तरह स्वतन्त्र था क्योंकि उसे गुण-प्रधान सत्याग्रह कह सकते हैं। इंग्लैण्ड की जीवन-मरण की लड़ाई और सरकार को संकट के समय मुसीबत में

न डालने की कॉंग्रेस की साधारण नीति—इन दोनों बातों को सामने रखकर इस सत्याग्रह का स्वरूप निश्चित किया गया। इसे व्यक्तिगत सत्याग्रह इसीलिए कहा जाता है कि सत्याग्रह की प्रत्येक बात केवल व्यक्तिगत जुम्मेदारी के साथ की गई। इसे गुणप्रधान सत्याग्रह इसलिए कह सकते हैं कि विशेष गुण वाले व्यक्तियों को ही सत्याग्रह के लिए चुनकर बाकी लोगों को छोड़ दिया गया था। जनता के सारे प्रतिनिधियों को, फिर चाहे वे धारासभा मे हों, स्थानीय संस्थाओं में हों, कांग्रेस कमेटियों मे हों, सत्याग्रह करने के लिए कहा गया और उन्होंने वैसा किया भी। अतः इसे 'प्रतिनिधिक सत्याग्रह' भी कहा जा सकता है।

१५-६-४० को अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी की बैठक मे आन्दोलन प्रारम्भ करने के लिए जो प्रस्ताव पास हुआ वह इस प्रकार है—"कांग्रेस-जनों के मन में ब्रिटिश लोगों के प्रति दुर्भावना नहीं होनी चाहिए। सत्याग्रह के मूल मे जो कल्पना है वह कोई काम करने से कॉंग्रेस को रोकती है। लेकिन यह मर्यादा जो कि कॉंग्रेस ने स्वयं अपने लिए बनाई है इस हद तक नहीं जा सकती कि जिससे कांग्रेस का ही आत्मघात हो जाय। सम्पूर्ण स्वतन्त्रता की प्राप्ति के लिए अहिंसा पर आधारित अपनी नीति का समर्थन कॉंग्रेस को दृढ़ता से करना चाहिए। तथापि प्रतिकार की आवश्यकता पड़ने पर जनता के नागरिक अधिकारों की रक्षा के लिए आवश्यकता से अधिक अहिंसक प्रतिकार की व्यापकता फैलाना आज की परिस्थिति मे कांग्रेस नहीं चाहती।"

यह प्रश्न हमेशा किया जाता है कि जो गांधीजी हमेशा ब्रिटेन को कठिनाई में बिल्कुल न डालने की बात कहते हैं, उन्होंने ही ब्रिटिश लोगों को थोड़ी-बहुत मुसीबत में डालने वाले इस प्रस्ताव का प्रचार कैसे किया? इस प्रश्न का उत्तर गांधीजी ने बम्बई की अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी में दिये हुए अपने भाषण में दे रखा है। वे कहते हैं कि राह देखते रहने का गुण ही दुर्गुण की सीमा तक पहुँचता जा रहा है। ब्रिटिश

सरकार को भिन्न-भिन्न मार्ग सुझाये गये। हिन्दुस्तान को स्वतन्त्र कर देने की घोषणा देने की प्रार्थना की गई। लेकिन सरकार इस प्रश्न को टालती रही। यह भी कहकर देख लिया गया कि विधान परिषद् के द्वारा बनाया हुआ विधान हिन्दुस्तान में चालू कर दिया जाय। लेकिन इस कल्पना का भी मज़ाक उड़ाया गया। पूना में यहां तक तैयारी बताई गई कि यदि हिन्दुस्तान की स्वतन्त्रता स्वीकार कर ली गई तो हम पूर्ण रूप से सशस्त्र सहयोग करेंगे। पूना वाले प्रस्ताव को तो पास करके कांग्रेस ने अपने को और आज तक की कसौटी पर खरी उतरी हुई अपनी नीति को तिलाञ्जलि ही दे दी। लेकिन वह मांग भी अस्वीकृत कर दी गई। वस्तुतः आज तक सरकार ने किसी बात की सुनवाई नहीं की। यह ठीक है कि संयम का अवलम्बन अच्छा है लेकिन जिस आत्मशक्ति की सहायता से वह संयम व्यवहार में लाया जाता है यदि वह उसीपर आघात करने लगे तो वह सद्गुण नहीं रह जाता। वह दुर्गुण का रूप धारण कर लेता है। गांधीजी ने आगे अपने भाषण में कहा—"मैं केवल कांग्रेस की ओर से ही नहीं बोल रहा हूँ लेकिन उन सब लोगों की ओर से भी बोल रहा हूं जो विशुद्ध राष्ट्रीय स्वतन्त्रता के पक्षपाती . । आज यदि मैं यह कहता हुआ बैठा रहूँ कि 'अंग्रेज़ों को कठिनाई मे मत डालो' तो वह उन सबके साथ प्रतारणा करने जैसा होगा और आज के कठिन समय में अपने ऊपर इस प्रकार के बन्धन लाद लेना आत्मघातक सिद्ध होगा।"

इसीलिए इस मौके पर सरकार से एक चौथी मांग की गई। उसमें यह कहा गया था कि "यदि सरकार ने यह घोषित किया कि हिन्दुस्तान के लिए अहिंसात्मक रीति से खुलेआम युद्ध-विरोधी नीति का प्रचार करने की स्वतन्त्रता है और हिन्दुस्तान इस बात के लिए स्वतन्त्र है कि सरकारी युद्ध-प्रयत्नों से असहयोग करने की शिक्षा जनता को दे सकता है तो भी हम सविनय अवज्ञा आन्दोलन नहीं करेंगे।" लेकिन जब कांग्रेस की इस मांग को भी स्वीकार नहीं किया गया तो

फिर कांग्रेस के लिए कोई कदम उठाने के अतिरिक्त रास्ता नहीं रहा।

हिंसा को उत्तेजना देने के लिए नहीं बल्कि केवल रामगढ़ कांग्रेस (१६४०) के युद्ध-विषयक प्रस्ताव को जनता को सविस्तार समझाने के लिए ही देश भर में अनेक लोगों पर मुकदमे चलाये जा रहे थे। गांधीजी ने कहा—"हम चुपचाप नहीं बैठ सकते। भाषण-स्वातन्त्र्य के अधिकार की स्थापना करने वालों को चुपचाप बैठकर जेल जाते हुए देखना सत्याग्रह नहीं है। यदि हम इसी प्रकार चुपचाप रहे तो कांग्रेस नष्ट हो जायगी और उसके साथ ही देश का साहस नाममात्र के लिए ही रह जायगा।"

मत-स्वातन्त्र्य के अधिकार के लिए जो व्यक्तिगत सत्याग्रह हुआ उसकी उत्पत्ति इस प्रकार हुई। यदि अहिंसा से स्वराज्य प्राप्त करके उसे टिकाये रखना है तो नागरिक स्वतन्त्रता को उसका मूलाधार मानना चाहिए। अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी में गांधीजी ने जो भाषण दिया उसमें वे कहते हैं—"सरकार यह तो कर ही सकती है। इस अधिकार के लिए झगड़ा करना हमारा कर्तव्य है। इस अधिकार के लिए यदि सरकार ने विरोध किया और उसके लिए हमें लड़ाई लड़नी पड़ी और सरकार को कठिनाई में पड़ना पड़ा तो फिर यह कहा जायगा कि सरकार ने वह कठिनाई खुद होकर ही मोल ली है।"

अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी के उपर्युक्त प्रस्ताव के आधार पर गांधीजी ने २७ और ३० सितम्बर को वाइसराय से मुलाकात की। लेकिन गांधीजी जिस भाषण-स्वातन्त्र्य के अधिकार को मांग रहे थे उसे स्वीकार करने के लिए वाइसराय तैयार नहीं हुए। गांधीजी की मांग अत्यन्त मामूली और स्पष्ट थी। गांधीजी ने युद्ध-नीति को पूर्णतः अहिंसक ढंग से प्रचार करने की और चूंकि सारे युद्ध-प्रयत्न अन्याय-पूर्ण एवं विनाशकारी होते हैं। अतः जनता को यह बात कहने की कि 'युद्ध-प्रयत्नों में मदद मत करो' स्वतन्त्रता मांगी थी। वाइसराय कुछ

सीमा तक कांग्रेस की मांग स्वीकार करने के लिए तैयार थे; लेकिन कांग्रेस द्वारा प्रस्तुत की हुई सारी मांगों को स्वीकार करने से उसने इन्कार कर दिया।

इंग्लैंड में तो नैतिक दृष्टि से युद्ध का विरोध करने वालों को लड़ाई के काम में भाग न लेने की सहूलियत मिलती है। इतना ही नहीं, उन्हें प्रकट रूप से भी अपने विचार व्यक्त करने की स्वतन्त्रता होती है। हाँ, उनको इतनी सुविधा नहीं दी जाती कि वे युद्ध से अपना समर्थन हटा लेने के लिए कहें अथवा युद्ध-प्रयत्नों को बन्द करने के लिए दूसरों को प्रवृत्त करें। वाइसराय ने कहा कि इससे ज्यादा सहूलियत हिन्दुस्तान को नहीं दी जा सकती। लेकिन वे यह बात भूल गये कि हिन्दुस्तान इंग्लैण्ड नहीं है। गांधीजी ने स्पष्ट रूप से कह दिया कि हिन्दुस्तान की वर्तमान परिस्थिति में इतने भर से काम नहीं चल सकता। उन्होंने यह भी कहा कि यदि कांग्रेस का अन्त ही होना है तो अपनी निष्ठा प्रकट करते-करते मरना कहीं अच्छा है।

इसके बाद सत्याग्रह आन्दोलन शुरू हुआ। गांधीजी ने सत्याग्रह के लिए कड़े-कड़े नियम बनाये और एक प्रतिज्ञा तैयार की। इस बार उनका ध्यान सत्याग्रही के 'गुणों' पर ज्यादा था। उन्होंने जाहिर किया कि इस बार वे स्वयं सत्याग्रह नहीं करेंगे। क्योंकि इससे सरकार अधिक कठिनाई में पड़ सकती है। उन्होंने श्रीविनोबा भावे को प्रथम सत्याग्रही के रूप में चुना। सत्याग्रह की तारीख और जगह निश्चित की गई। १७–१०–४० को पवनार में वह सत्याग्रह होने वाला था। वहां विनोबाजी एक भाषण देकर लोगों से यह प्रार्थना करने वाले थे कि युद्ध अनैतिक और अनिष्टकारी है; अतः लोगों को युद्ध-प्रयत्न में मदद नहीं करनी चाहिए। चार दिन तक भाषण देते रहने के बाद वे गिरफ्तार किये गये और उनको ३ महीने की सज़ा दी गई। इसी प्रकार गांधीजी ने कांग्रेस के कुछ कार्यकर्ताओं को युद्ध-सम्बन्धी नीति पर भाषण देते हुए दिल्ली की ओर पैदल जाने को

कहा। अतः सैकड़ों व्यक्ति दिल्ली के लिए रवाना हुए। लेकिन रास्ते में उनके प्रान्त में ही उन्हें पकड़ लिया गया और सजाएं दे दी गई।

पहिले सत्याग्रही के रूप में विनोबा का चुनाव करते समय गांधीजी ने कहा था कि वे आदर्श सत्याग्रही हैं। उनका वर्णन करते हुए उन्होंने लिखा है कि कताई के सारे क्षेत्रों मे वे प्रवीण हैं। वे जिस ग्राम में रहते हैं वहां से उन्होंने अस्पृश्यता को भगा दिया है। हिन्दू-मुस्लिम ऐक्यता पर उनका अटल विश्वास है। उन्होंने अनेक अनुयायी और कार्यकर्त्ताओं का निर्माण किया है और वे मानते हैं कि हमारे राष्ट्र के लिए स्वतन्त्रता की आवश्यकता है। इसी प्रकार खादी की प्रधानता वाले रचनात्मक कार्यक्रम के द्वारा ही स्वतन्त्रता मिल सकती है। इस बात पर उनका पूरा विश्वास है। इसके अतिरिक्त उनका यह भी विश्वास है कि राजनैतिक कार्यक्रम की भीड़भाड़ की अपेक्षा रचनात्मक कार्यक्रम एव सविनय अवज्ञा आन्दोलन का मिला-जुला कार्यक्रम अधिक प्रभावशाली है और सबसे ज्यादा महत्त्व की बात यह है कि वे युद्ध-विरोधी हैं।

"मुझे निर्दोष लड़ाई लड़नी है, संख्या-बल की अपेक्षा मुझे उच्चतम गुणों की आवश्यकता है।" इस आशय की महत्त्वपूर्ण सूचना उन्होंने दे रखी थी। इसके बाद गाधीजी ने सत्याग्रहियों को भाषण देने और वक्तव्य निकालने के बजाय इस आशय के नारे लगाने के लिए कहा कि ब्रिटिशों को युद्ध-प्रयत्न मे धन या जन की मदद करना गलत है और सारे युद्धों के प्रतिकार का सर्वोत्तम उपाय अहिंसा ही है। उन्होंने कहा कि इस प्रकार के नारे लगाते हुए उन्हें गिरफ्तार हो जाना चाहिए।

इस प्रश्न पर लगभग ३०००० लोगों ने जेल-जीवन अपनाया और ६ लाख रुपये जुर्माने के रूप मे वसूल किये गये। सत्याग्रही स्थानीय मजिस्ट्रेट को सत्याग्रह का समय, स्थान और स्वरूप की

विधिवत नोटिस देते थे। प्रारम्भ में कुछ लोगों ने युद्ध-कमेटी के सदस्यों को पत्र लिखकर उनसे त्यागपत्र देने की प्रार्थना की। कुछ लोगों ने भाषण दिये लेकिन बाद में युद्धविरोधी नारे लगाना ही एकमात्र कार्यक्रम निश्चित किया गया।

यह बात विशेष रूप से ध्यान में रखने योग्य है कि प्रान्तीय एवं केन्द्रीय धारासभा, लोकल बोर्ड व म्युनिसिपैलिटियां, कांग्रेस कमेटी एवं अन्य सार्वजनिक क्षेत्रों के बहुत-से प्रतिनिधि इस आन्दोलन में जेल गये। इसके आंकड़े इस प्रकार हैं—११ कांग्रेस वर्किङ्ग कमेटी के सदस्य, १७६ अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी के सदस्य, २६ भूतपूर्व मन्त्री, २२ केन्द्रीय धारासभा के सदस्य और ४०० प्रान्तीय धारासभा के सदस्य। इस दृष्टि से देखने पर यह कहा जा सकता है कि यह सत्याग्रह सबसे ज्यादा प्रतिनिधिक था।

१६४१-४२ में जब कुछ सत्याग्रही जेल से छूटे तो गांधीजी ने उनसे कहा कि वे आन्दोलन शुरू रहने तक बार-बार सत्याग्रह करते रहे। मध्यप्रान्त के एक एम. एल. ए. श्री जकातदार का उदाहरण ऐसा है कि बाद में तो सरकार ने उनको जेल न भेजकर जुर्माना करना शुरू कर दिया। फिर भी उन्होंने पाँच बार सत्याग्रह किया। उनके जुर्माने की कुल रकम करीब-करीब १० हजार रुपये हो गई। दो बार सत्याग्रह करने वाले तो सैकड़ों ही थे।

फिर भी इस सत्याग्रह के समय पुलिस या सरकार ने बहुत अनुचित व्यवहार किया, ऐसा प्रतीत नहीं होता। इसका कारण तो यही है कि सरकार को यह अनुभव हो गया कि परिस्थिति अत्यन्त 'सुरक्षित' है। सरकार को विश्वास था कि इस आन्दोलन से उसकी सत्ता को कोई खतरा नहीं हो सकता। पूर्व सूचना करने वाले सत्याग्रही प्रसन्न मुख से व्यास-पीठ पर चढ़कर लिखित नारे लगाते और उसी समय उनको गिरफ्तार कर लिया जाता। सैकड़ों लोग उनके आसपास जमा हो जाते और उनको इस प्रकार धूमधाम से विदाई देते मानो वे हवा-

बदलने के ही लिए जा रहे हैं। भय, आशंका या कटुता का कहीं भी नाम-निशान नहीं था।

१९४१ के अन्त तक यह सिलसिला चलता रहा। उस समय तक जनता का उत्साह कम हो गया। इस बीच वाइसराय के कार्यकारी मण्डल में अधिक हिन्दुस्तानियों को लिया गया। कांग्रेस ने अपनी ओर से कोई कदम नहीं उठाया। दूसरे दलों और जनमत के दबाव से सरकार ने सत्याग्रहियों को छोड़ना तय किया। इसके बाद बिना किसी कारण के ही सरकार ने यह मान लिया कि कांग्रेस युद्ध-प्रयत्नों में मदद करेगी। इतना ही नहीं, सरकारी पत्रों में भी इस बात का उल्लेख किया गया। सारे कैदियों को छोड़ देने की नीति के अनुसार ४ दिसम्बर १९४१ को सारे कैदी छोड़ दिये गये।

जनवरी १९४२ में वर्धा में वर्किंग कमेटी एवं अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी की जो बैठक हुई उसमें फिर से लड़ाई शुरू करने का आदेश नहीं दिया गया। लेकिन जापान के सम्भावित आक्रमण को ध्यान में रखकर स्वयं पूर्णता और आत्मरक्षा पर जोर दिया गया।

आइये, अब उस जबरदस्त लड़ाई की ओर मुड़ें जो इसके बाद ८ अगस्त १९४२ को बम्बई में होने वाली अ० भा० कां० कमेटी के प्रस्ताव के अनुसार शुरू हुई।

: २५ :

# 'भारत छोड़ो' आन्दोलन

इस समय तक जितने अखिल भारतीय अहिंसक आन्दोलन हुए उनमें यह आन्दोलन अन्तिम है। आज की स्थिति में इस आन्दोलन का संक्षिप्त वर्णन तक नहीं किया जा सकता। लेकिन जिन घटनाओं के कारण यह आन्दोलन प्रारम्भ हुआ वे ही यहां दी जा रही हैं।

दिसम्बर १९४१ में पूर्व की ओर जो घटनाएं घटीं उनमें सबसे ज्यादा महत्त्व की घटना है जापान की मित्रराष्ट्रों के साथ युद्ध-घोषणा। इसके बाद १९४२ के प्रारम्भ की महत्त्वपूर्ण घटना है जापान की अमेरिका और इंग्लैंड पर जल और स्थल के युद्धों में उत्तरोत्तर विजय। इससे जनता का नीतिधैर्य छूटने लगा और अंग्रेजों का पूर्वी साम्राज्य कैंची में फँस गया। ऐसे ही कठिन समय में २३-३-४२ को सर स्टैफर्ड क्रिप्स कुछ योजना लेकर हिन्दुस्तान आये।

इस सम्बन्ध में लुई फिशर ने लिखा है कि गांधीजी ने उस योजना को देखते ही क्रिप्स से पूछा—"आप पहिले ही वायुयान से इंग्लैंड क्यों नहीं जाते ?" गांधीजी को वह योजना अत्यन्त निराशाजनक लगी और उन्होंने उसे मुद्दती हुण्डी ( Post-dated Cheque ) कहा। उनका कहना था कि आज तो हिन्दुस्तान भूख से व्याकुल है। ऐसी स्थिति में उसे जल्दी ही मुट्ठी भर अन्न और चुल्लू भर पानी न देते हुए भविष्य में पांचों पकवान परोस देने के आश्वासन देने से क्या लाभ है ? क्रिप्स से बातचीत करने के लिए कांग्रेस की ओर से राष्ट्रपति मौलाना अबुलकलाम आज़ाद और पं० जवाहरलाल नेहरू को प्रतिनिधि के रूप में भेजा गया। उन्होंने काफी दिनों तक बातचीत की। अन्त में उनको भी निराश होना पड़ा। ऐसा कहा जाता है कि प्रारम्भ में क्रिप्स ने इंग्लैंड जैसा मन्त्रीमण्डल बनाने की बात कही थी; लेकिन बाद में वह बदल गया और वाइसराय के विशेष अधिकारों पर ही उसने जोर दिया। इससे मौलाना साहब कुछ क्षुब्ध हुए और उन्होंने कहा कि यदि जनता के हाथ में तुरन्त वास्तविक सत्ता नहीं जाती तो उस योजना पर विचार करने की जरूरत नहीं।

करीब-करीब प्रक्षुब्ध मनःस्थिति में ही सर क्रिप्स अप्रैल के दूसरे सप्ताह में हिन्दुस्तान से रवाना हुए। केवल कांग्रेस ने ही उस योजना को नहीं ठुकराया बल्कि देश के किसी भी दल ने उसे मंजूर नहीं किया। गांधीजी कहते हैं कि क्रिप्स के प्रस्ताव के बाद थोड़े ही दिनों

में उनके दिमाग में 'भारत छोड़ो' आन्दोलन का विचार आया। उन्हें ऐसा प्रतीत हुआ कि जबतक अंग्रेज हिन्दुस्तान से अपनी सारी सत्ता नहीं उठा लेते तबतक हिन्दुस्तान का किसी प्रकार हितसाधन नहीं हो सकता। यदि युद्धकाल में मित्र-सेनाएं भारतवर्ष में रहें और हिन्दुस्तान को युद्ध का अड्डा बनाया जाय तो भी गांधीजी को कोई आपत्ति नहीं थी। लेकिन उनका यह आग्रह था कि यह सब स्वतन्त्र हिन्दुस्तान की सम्मति से होना चाहिए। उन्होंने यह भी कहा कि जबतक हिन्दुस्तान से अंग्रेजी सत्ता का अन्त नहीं होता तबतक हिन्दू-मुस्लिम ऐक्य होना असंभव है। उन्होंने यह भी कहा कि उन्हें जल्दी ही हिन्दुस्तान को आजाद करवाना है; क्योंकि रूस और चीन की मदद करने का यही एकमात्र रास्ता है। गुलामी के बन्धन में जकड़ा हुआ हिन्दुस्तान न तो खुद अपनी रक्षा कर सकता है, न दूसरे राष्ट्रों की ही मदद कर सकता है।

इसके बाद तूफानी प्रचार शुरू हुआ और उसके परिणामस्वरूप १४-७-४२ का वर्धा-प्रस्ताव पास हो गया। इस प्रस्ताव के अनुसार अंग्रेजों से भारत छोड़ने की प्रार्थना की गई। उसमें कहा गया था कि यदि यह प्रार्थना अस्वीकार की गई तो कांग्रेस को मजबूर होकर महात्मा गांधी के नेतृत्व में हिन्दुस्तान की आजादी एवं राजनैतिक अधिकारों की प्रस्थापना के लिए अपनी सारी अहिंसक शक्ति लगा देनी पड़ेगी। यह अत्यन्त ही गम्भीर निर्णय था। अतः इसे ७ और ८ अगस्त वाली बम्बई की अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी की बैठक में रखा गया।

बम्बई की अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी की बैठक में सारी बातें स्पष्ट हो गईं। उस प्रस्ताव का एक अवतरण नीचे दिया जा रहा है —"अतः भारतवर्ष की स्वतन्त्रता के जन्मसिद्ध अधिकारों को स्थापित करने के लिए विगत २२ वर्षों से शान्तिपूर्ण लड़ाइयों में जो अहिंसक शक्ति प्राप्त की गई है उसका उपयोग ज्यादा-से-ज्यादा बड़े

फैसलों पर करके अहिंसक सामूहिक लड़ाई शुरू करने की मंजूरी देने का प्रस्ताव यह सभा पास कर रही है। इस प्रकार की लड़ाई गांधीजी के ही नेतृत्व में होनी चाहिए।

गांधीजी ने अपने भाषण में कहा कि वे लड़ाई छेड़ने की जल्दबाजी में न पड़कर वाइसराय से मुलाकात करेंगे और समझौते की बातचीत चलाने का प्रयत्न करेंगे। दूसरा दिन आने के पहिले ही गांधीजी तथा वर्किङ्ग कमेटी के सारे सदस्यों को पकड़ लिया गया। दूसरे ही सप्ताह के भीतर जिन-जिन लोगों का कांग्रेस में थोड़ा-बहुत स्थान था उन सब को भी बिना तहकीकात जेल में बन्द कर दिया गया। इसके बाद आर्डीनेन्स, लाठी-चार्ज, गोलाबारी, वायुयानों से बमवर्षा आदि का दौर शुरू हुआ। इस शोकजनक काण्ड से कहीं-कहीं के लोग तो बड़े बिगड़े और उन्होंने रेलवे पुलिस स्टेशन आदि पर आक्रमण कर दिया। कोई २००० से अधिक आदमियों को गोली मार दी गई। कोई ६००० व्यक्ति पुलिस और सेना की गोली से जख्मी हुए। लाठी-चार्ज से तो हजारों व्यक्ति घायल हुए। लगभग १२०००० व्यक्तियों को जेल में रखा गया। लगभग १२०००००० रुपये का सामूहिक जुर्माना किया गया। पुलिस और फौज के घोर जुल्म, मकानों मे आग लगाना, लूट-पाट तथा अन्य अत्याचारों की तो सीमा ही नहीं थी।

यह ठीक है कि अगस्त-आन्दोलन के सम्बन्ध मे आज ही कुछ कहना या इसपर मत देना ठीक नहीं है, लेकिन इतना तो कहा जा सकता है कि उसमें हिन्दुस्तान को जिस अपार जन-जागृति और उठाव का अनुभव हुआ है और लड़ाई के समय जनता ने जो अहिंसक व्यवहार रखा वह दुनिया के इतिहास मे अभूतपूर्व एवं अद्वितीय सिद्ध होगा। यह प्रश्न दूसरा है कि यदि आन्दोलन के सूत्र गांधीजी के हाथ में होते तो आन्दोलन किस दिशा में जाता, लेकिन गांधीजी अथवा किसी दूसरे नेता के नेतृत्व में जनता ने किस प्रकार लड़ाई

का संचालन किया। यह बात समाजशास्त्र के दृष्टिकोण से निरीक्षण करने पर जैसी है उचित है। यदि उन थोड़े-से हिंसक कामों को छोड़ दिया जाय जो अनधिकृत एवं सत्याग्रह की परम्परा के विरुद्ध कार्य करने वाले समूहों और झुण्डों के द्वारा हुए तो सरकार की अत्यन्त पाशवी ढंग से संगठित हिंसा का मुकाबला करने वाले इस सत्याग्रह के मुख्यतः स्वरूप और अहिंसक वीरता और उदारता के अनेक उदाहरणों के कारण सत्याग्रह के इतिहास के एक महत्वपूर्ण अध्याय के रूप में इस लड़ाई का सदैव उल्लेख किया जायगा।

---

## परिशिष्ट

## : १ :

# सत्याग्रह आश्रम के व्रत

सन् १९१५ में गांधीजी ने अहमदाबाद के पास अपने आश्रम की स्थापना की। इस आश्रम का उद्देश्य था—मातृभूमि की सेवा करने की शिक्षा प्राप्त करके उसका आचरण करना।

वहां के नियम और अनुशासन इस दृष्टि से बनाये गए थे कि वे सत्याग्रह को जीवनपथ के रूप में स्वीकार करने वाले लोगों के लिए उपयोगी सिद्ध हों।

मूल प्रतिज्ञा के शब्दों को यथासम्भव ज्यों-का-त्यों रखकर उन्हें यहां संक्षेप में देने का प्रयत्न किया जा रहा है।

प्रतिज्ञा के दो भाग किये गये हैं—प्रधान और गौण।

### प्रधान व्रत

(१) सत्य—साधारणतः असत्य का अवलम्बन न करना ही काफी नहीं है। देश के हित के लिये भी किसी प्रकार छल-कपट नहीं करना चाहिए और प्रत्येक व्यक्ति को यह भी जानना चाहिए कि सत्य के लिए माता-पिता एवं पूज्य लोगों से भी विरोध करना पड़ेगा। इस सम्बन्ध में हमें प्रह्लाद का उदाहरण याद रखना चाहिए।

(२) अहिंसा—अहिंसा का अर्थ 'दूसरे की जान लेना' ही नहीं है। अहिंसा की प्रतिज्ञा लेने वाले व्यक्ति को गांधीजी के मतानुसार अन्यायी

को भी कष्ट न पहुँचाना चाहिए। बिना क्रोध किए उसके साथ प्रेम का ही व्यवहार करना चाहिए। इस प्रकार उसे अन्याय का प्रतिकार करना चाहिए — फिर चाहे अन्याय माता-पिता करें, सरकार करे अथवा दूसरा कोई करे। लेकिन ऐसा करते हुए अन्यायकर्ता को कष्ट नहीं पहुँचाना चाहिए। सत्य और अहिंसा का साधक अन्यायी को प्रेम से जीतता है। वह उसकी इच्छा को नहीं मानता है। लेकिन अत्याचारी को जीत लेने तक वह उसकी इच्छा में परिवर्तन करने के लिए स्वतः प्राणान्तक कष्टसहन करता है।

(३) ब्रह्मचर्य—ब्रह्मचर्य का पालन किये बिना उपर्युक्त दोनों प्रतिज्ञाओं का पालन करना प्रायः असम्भव है। पर-स्त्री की इच्छा न रखने से ही यह प्रतिज्ञा पूरी नहीं होती; लेकिन उसे अपने पाशवी विकारों पर भी इतना नियन्त्रण रखना चाहिए कि उसका मानसिक अधःपतन भी न हो। यदि वह विवाहित हो तो उसे अपनी पत्नी के प्रति विषयासक्ति न रखनी चाहिए और उसे अपनी जीवनसंगिनी समझकर उसके साथ अत्यन्त पवित्र सम्बन्ध स्थापित करना चाहिए।

(४) अस्वाद—जिह्वा-जय किये बिना ऊपर दिये हुए व्रतों और खासकर ब्रह्मचर्य का पालन करना कठिन है। अतः जिह्वा-जय एक स्वतन्त्र व्रत मान लिया गया है। जिसे देशसेवा करना है उसे इतनी श्रद्धा रखनी चाहिए कि अन्नसेवन की आवश्यकता शरीर को टिकाये रखने के लिए ही है। अतः उसे अपना प्रतिदिन का आहार नियमित एवं शुद्ध रखना चाहिए और पाशवी विकारों को उत्तेजना देने वाले एवं अनावश्यक अन्न को धीरे-धीरे या एकदम छोड़ देना चाहिए।

(५) अस्तेय—साधारणतः जिसे परधन कहा जाता है उसका अपहरण न करना ही अस्तेय-पालन के लिए पर्याप्त नहीं है बल्कि जिस वस्तु की आवश्यकता हमें नहीं है उसे उपयोग में लाना भी चोरी ही है। प्रकृति हमें प्रतिदिन उतनी ही वस्तु देती है जो हमारी आवश्यकताओं के लिए काफी हो।

(६) अपरिग्रह—किसी अनावश्यक वस्तु को पास न रखना अथवा उसे अधिक मात्रा में न रखना ही पर्याप्त नहीं है, बल्कि यह भी आवश्यक है कि जिस वस्तु की हमें नितान्त आवश्यकता नहीं है ऐसी किसी भी वस्तु का संग्रह न करें। इस प्रकार यदि किसी व्यक्ति का काम कुर्सी के बिना चल जाय तो उसे कुर्सी का उपयोग नहीं करना चाहिए। अतः जिन लोगों ने यह प्रतिज्ञा ली है उन्हें उसका सतत चिन्तन करना चाहिए और अपना रहन-सहन सीधा-सादा रखना चाहिए।

## गौण व्रत

(७) स्वदेशी—जिस वस्तु मे अथवा जिसकी कारीगरी में किसी भी प्रकार की धोखेबाजी का स्थान हो, उपयोग में लाना सत्य से मेल नहीं खाता। अतः सत्य का उपासक मेन्चेस्टर, जर्मनी अथवा हिन्दुस्तान की मिलों में तैयार होने वाला कपड़ा काम में नहीं लाता, क्योंकि उसे इस बात का विश्वास नहीं होता है कि उसके मूल में किसी प्रकार की धोखेबाजी नहीं है। इसके अतिरिक्त मिलों मे मजदूरों को बड़ी मुसीबतें उठानी पड़ती हैं। मिलों की आग और धुएं से मजदूरों की उम्र तो घटती ही है लेकिन उससे अन्य जीव-जन्तुओं का भी नाश होता है। अतः विदेशी अथवा पेचीदा यन्त्र-सामग्री से बनी हुई वस्तु अहिंसा के उपासकों के लिए मना है। यदि इस सम्बन्ध में अधिक विचार करें तो ऐसा प्रतीत होता है कि इस प्रकार की वस्तुओं के उपयोग से असंग्रह और अपरिग्रह की प्रतिज्ञाएं भंग होती हैं। अपने स्वयं के हाथों बने हुए सादे कपड़े के बजाय हम विदेशी कपड़ों का उपयोग करते हैं; क्योंकि उसे अधिक सुन्दर मानने की प्रथा पड़ गई है। शरीर को कृत्रिम ढङ्ग से सजाना ब्रह्मचर्य के मार्ग में बाधक है। अतः वह अत्यन्त सादी वस्तुओं का ही उपयोग करता है। यही कारण है कि स्वदेशी की प्रतिज्ञा लेने वाले को अत्यन्त सादे कपड़े पहिनने चाहिएं और बटन एवं विदेशी

वस्त्र की सिलाई भी छोड़ देनी चाहिए और इसी रीति से जीवन के सारे क्षेत्रों में स्वदेशी का अन्तर्भाव करना चाहिए।

(८) निर्भयता—जिसपर भय की सत्ता चल जाती है वह सत्य या अहिंसा का आचरण शायद ही कर सकेगा। अतः आश्रमवासी राजा, जनता, जाति, कुटुम्ब, चोर, डाकू, शेर आदि हिंस्र पशु और साक्षात् मृत्यु के भय से मुक्त होने का प्रयत्न करेगा। वास्तविक निर्भय मनुष्य अपने सत्यबल और आत्मबल के द्वारा दूसरों से अपना बचाव कर सकेगा।

अब कुछ महत्वपूर्ण सूचनाएं आगे दी जा रही हैं—

भाषा—अपनी भाषा छोड़ देने से किसी भी राष्ट्र की वास्तविक प्रगति नहीं हो सकती। अत. आश्रमवासी अपनी-अपनी मातृभाषा में ही शिक्षा प्राप्त करेंगे और हिन्दुस्तान के सब हिस्सों के लोगों के साथ हार्दिक सम्बन्ध स्थापित करने की इच्छा रखने के कारण हिन्दुस्तान की मुख्य भाषा हिन्दुस्तानी की भी शिक्षा प्राप्त करेंगे।

शारीरिक श्रम—शारीरिक श्रम हमारा कर्त्तव्य है जो हमें प्रकृति की ओर से प्राप्त हुआ है। अतः अपने जीवन को कायम रखने और अपनी मानसिक व आध्यात्मिक शक्ति का उपयोग करने की सीमा तक सार्वजनिक हित पर दृष्टि रखकर शारीरिक श्रम का अवलम्बन करना चाहिए। हमारे देश की अधिक-से-अधिक जनसंख्या खेती पर अवलम्बित है, अतः आश्रमवासी अपने समय का कुछ भाग खेत में काम करने में व्यतीत करेंगे और जब यह संभव न होगा तब कोई अन्य शारीरिक श्रम करेंगे।

उद्योग—हमारे देश की गरीबी का एक महत्वपूर्ण कारण है चरखे और करघे का प्रायः पूरी तरह लोप। अतः वह स्वयं चरखे और करघे पर काम करके उस धन्धे को पुनर्जीवित करने का शक्ति भर प्रयत्न करेगा।

राजनीति—राजनीति, आर्थिक सुधार, आदि ज्ञान की स्वतन्त्र शाखाएं नहीं समझी जा सकतीं। इन सबका मूल धर्म ही है। अतः राजनीति, अर्थ-नीति, समाज-सुधार आदि विषयों को धार्मिक भावना से सीखने का प्रयत्न किया जायगा और यह काम आश्रमवासी बड़े उत्साह और निष्ठा से करेंगे।

प्रसिद्ध आश्रमवासी विनोबा भावे ने इन व्रतों को श्लोकबद्ध कर लिया। वह श्लोक इस प्रकार है—

अहिंसा सत्य अस्तेय ब्रह्मचर्य असंग्रह
शरीर-श्रम अस्वाद सर्वत्र भयवर्जन।
सर्वधर्मी समानत्व स्वदेशी स्पर्श-भावना
ही एकादश सेवावी नम्रत्वे व्रतनिश्चये॥

: २ :

# रचनात्मक कार्यक्रम

सत्याग्रह की दृष्टि से रचनात्मक कार्यक्रम का इतना महत्त्व है कि अपनी 'रचनात्मक कार्यक्रम' नामक छोटी-सी पुस्तिका में गांधीजी कहते हैं, यदि रचनात्मक कार्यक्रम में सारे देश का सहयोग प्राप्त हो तो शुद्ध अहिंसक मार्ग से सविनय अवज्ञा आन्दोलन की आवश्यकता न रहेगी।

अब गांधीजी ने देश के सामने जो पन्द्रहसूत्री रचनात्मक कार्यक्रम रखा है वह क्रमानुसार नीचे दिया जा रहा है। हिन्दुस्तान में भिन्न-भिन्न संस्थाएँ उस कार्यक्रम में लग रही हैं—

१. जातीय एकता
२. अस्पृश्यता-निवारण
३. मद्यपान-निषेध

४. खादी
५. ग्रामोद्योग
६. ग्राम-स्वास्थ्यरक्षा
७. नई तालीम ( वर्धा शिक्षा-योजना )
८. प्रौढ़ शिक्षा और साक्षरता प्रसार
९. स्त्रियों की उन्नति
१०. समग्र ग्रामसेवा
११. राष्ट्रभाषा प्रचार
१२. मातृभाषा प्रेम
१३. आर्थिक समता
१४. आदिवासी-सेवा
१५. विद्यार्थी किसान एवं मजदूरों की जागृति और संगठन

: ३ :

# सत्याग्रह के नियम

सन् १९३० में दाण्डी-यात्रा के पूर्व गांधीजी ने सत्याग्रहियों के लिए कुछ नियम बनाये। २७-२-३० के यंग इण्डिया में जो नियम और उनकी प्रस्तावना प्रकाशित हुई उसे नीचे दिया जा रहा है।

"प्रेम दूसरों को नहीं जलाता; वह स्वयं को ही जलाता है। अतः सत्याग्रह अर्थात् सविनय कानूनभंग करने वाला प्राणान्तक कष्ट को भी खुशी-खुशी सहन कर लेता है। अतः यह स्पष्ट है कि सविनय कानून भंग करने वाला वर्तमान शासन-व्यवस्था का अन्त करने के लिए जहाँ खून का अन्तिम बूँद तक दे देगा वहाँ किसी भी अंग्रेज को मनसा-वाचा-कर्मणा किसी भी प्रकार का कष्ट नहीं देगा। सत्याग्रही-सम्बन्धी इस आवश्यक संक्षिप्त स्पष्टीकरण से पाठकों को नीचे दिये हुए नियमों का अर्थ और महत्त्व समझ में आ जायगा।

## व्यक्तिगत नियम

(१) सत्याग्रही अथवा सविनय प्रतिकारक अपने मन में गुस्से को कोई स्थान नहीं देगा।

(२) वह विरोधियों का क्रोध सहन करेगा।

(३) ऐसा करते हुए वह विरोधियों के आघात को सहन करेगा; लेकिन बदले में उनके ऊपर हाथ नहीं उठायेगा। क्रोधावेश में किये हुए हुक्म या सजा अथवा इसी प्रकार के अन्य किसी भय के सामने वह अपना सिर नहीं झुकायेगा।

(४) जिस समय कोई अधिकारी सविनय प्रतिकारक को पकड़ने के लिए आएगा वह स्वयं गिरफ्तार हो जायगा और जब अधिकारी उसकी सम्पत्ति जब्त करने अथवा उसे ले जाने के लिये आएँगे तो वह उसका प्रतिकार नहीं करेगा।

(५) यदि सत्याग्रही किसी सम्पत्ति का ट्रस्टी है तो उसे सरकार के कब्जे में देने से वह इन्कार कर देगा। फिर चाहे उसकी रक्षा में उसके प्राण ही खतरे में क्यों न पड़ जाँय। हाँ, उसके लिए वह उलट कर प्रहार कभी भी नहीं करेगा।

(६) बदला न लेने का अर्थ है न सौगन्ध डालना न शाप ही देना।

(७) अतः सविनय प्रतिकारक विरोधियों का भी अपमान नहीं करेगा और न कोई ऐसा नया नारा ही लगायेगा जो अहिंसा की भावना के विरुद्ध हो।

(८) सविनय प्रतिकारक कभी यूनियन जेक को सलाम नहीं करेगा लेकिन उस झंडे, अथवा अंग्रेज या हिन्दुस्तानी अफसर का अपमान भी नहीं करेगा।

(९) लड़ाई के समय यदि कोई किसी अधिकारी का अपमान करता है अथवा उसपर आक्रमण करता है तो सविनय प्रतिकारक अपने

प्राणों को संकट में डालकर भी उस अधिकारी अथवा उन अधिकारियों की उस अपमान से रक्षा करेगा।

## कैदियों के लिये नियम

(१०) एक कैदी के रूप में सविनय प्रतिकारक अपने जेल अधिकारियों के साथ नम्रतापूर्वक व्यवहार करेगा और जेल के उस सारे अनुशासन का पालन करेगा जिससे उसके स्वाभिमान को धक्का न लगे। उदाहरणार्थ, वह सदा की भांति अधिकारियों का अभिवादन करेगा, लेकिन वह अपने को नीचे झुकने जैसा कोई भी अपमानजनक काम नहीं करेगा और न 'सरकार की जय हो' अथवा इसी प्रकार के अन्य नारे ही लगायेगा। वह अपने धर्मानुकूल स्वच्छता से बनाया हुआ और स्वच्छता से परोसा हुआ भोजन करेगा; लेकिन अपमानजनक ढंग से अथवा गन्दे बरतनों में परोसा हुआ भोजन स्वीकार नहीं करेगा।

(११) वह अपने और साधारण कैदी के बीच किसी प्रकार का भेदभाव नहीं रखेगा। वह अपने को दूसरों से श्रेष्ठ नहीं समझेगा और न वह कोई ऐसी सुख-सुविधा की मांग ही करेगा जो शरीर को स्वस्थ रखने के लिए आवश्यक न हो। लेकिन उसके शारीरिक और आध्यात्मिक स्वास्थ्य के लिए जिस सुख-सुविधा की आवश्यकता है उसे मांगने का उसे अधिकार भी है।

(१२) जिन सुख-सुविधाओं के लिए इन्कार कर देने से उसके स्वाभिमान को धक्का नहीं लगता उन सुख-सुविधाओं के लिए उसे उपवास नहीं करना चाहिए।

## इकाई के रूप में पालने योग्य नियम

(१३) सत्याग्रही को अपने शिविर के अधिकारी की सब आज्ञाओं का खुशी से पालन करना चाहिए फिर चाहे वे उसे पसन्द हों या न हों।

(१४) जो आज्ञा दी गई है यदि वह उसे अपमानजनक, हानि-कारक या मूर्खतापूर्ण प्रतीत हो तो पहिले तो वह उसका पालन करेगा। बाद में बड़े अधिकारियों से उसकी शिकायत करेगा। संगठन में सम्मिलित होने के पूर्व उसके अनुशासन के औचित्य की जांच करने के लिए वह स्वतन्त्र है; लेकिन एक बार उसमें सम्मिलित हो जाने के बाद फिर उसका अनुशासन उसे कितना ही कष्टदायी क्यों न लगे उसका पालन करना ही उसका कर्तव्य हो जाता है। यदि उसे कुल मिलाकर संगठन का काम अयोग्य या अनैतिक प्रतीत हो तो उसे उससे अपना सम्बन्ध-विच्छेद करने का अधिकार होगा। लेकिन जबतक वह सैनिक है तबतक तो उसे वहां के अनुशासन को भंग करने का अधिकार नहीं होगा।

(१५) अपने आश्रित लोगों के पालन-पोषण के लिए सविनय प्रतिकारक किसी प्रकार की अपेक्षा नहीं रखेगा। यदि उसे इस प्रकार की कोई सुविधा प्राप्त हो जाय तो उसे एक सुयोग ही समझना चाहिए। सत्याग्रही तो अपने आश्रितों के भविष्य को ईश्वर पर छोड़ देता है। साधारण युद्धों में भी जहां कि सैकड़ों-हजारों व्यक्ति अपने प्राण देने के लिए तैयार होते हैं वे भी इस प्रकार की कोई सुविधा पहिले से नहीं कर पाते; फिर सत्याग्रही के लिए तो ऐसी परिस्थिति अधिक ही तीव्रता से निर्माण होगी। लेकिन यह प्रतिदिन का अनुभव है कि इस प्रकार भूखों मरने का मौका शायद ही कभी आता है।

## साम्प्रदायिक दंगों के लिए नियम

(१६) कोई भी सत्याग्रही जान-बूझकर साम्प्रदायिक झगड़ों का कारण नहीं बनेगा।

(१७) इस प्रकार का दंगा प्रारम्भ होने पर वह किसीका पक्ष-पात नहीं करेगा। लेकिन स्पष्ट रूप से जिसका पक्ष न्याययुक्त होगा उसीकी मदद करेगा। यदि वह हिन्दू है तो मुसलमानों तथा अन्य

धर्मावलम्बियों के साथ उदारतापूर्ण व्यवहार करेगा और अहिन्दुओं को हिन्दुओं के आक्रमण से बचाने के लिए प्राण तक देने को तैयार रहेगा। यदि आक्रमण दूसरी ओर से हुआ है तो वह उसके प्रत्याक्रमण में भाग नहीं लेगा लेकिन हिन्दुओं को बचाने के लिए अपने प्राणों की बाजी लगा देगा।

(१८) साम्प्रदायिक दंगों के अवसर टालने के लिए वह अपने प्रयत्नों की पराकाष्ठा कर देगा।

(१९) सत्याग्रहियों के जुलूस के समय कोई भी ऐसा काम नहीं किया जायगा, जिससे दूसरे सम्प्रदाय की धार्मिक भावनाओं को ठेस पहुँचे। और जिस किसी जुलूस में इस प्रकार की धार्मिक भावनाओं को ठेस पहुँचने की सम्भावना होगी वह उसमें शामिल नहीं होगा।

गांधीजी ने सत्याग्रहियों के लिए जो गुण अत्यन्त आवश्यक माने हैं ( हरिजन २५-३-३९ ) वे नीचे दिये जा रहे हैं—

(१) उसकी ईश्वर में जीवित श्रद्धा होती है; क्योंकि ईश्वर ही उसका आधार होता है।

(२) सैद्धान्तिक दृष्टि से सत्य और अहिंसा में और मनुष्य की स्वाभाविक अच्छाई में उसका विश्वास होना चाहिए। कष्टसहन के द्वारा व्यक्त किये हुए सत्य और प्रेम के द्वारा ही उससे उस अच्छाई को जाग्रत करने की अपेक्षा रखनी चाहिए।

(३) उसे अपना जीवन निष्कलंक रखना चाहिए और अपने ध्येय के लिए अपना धन और जीवन होम देने की तैयारी रखनी चाहिए।

(४) उसे हमेशा आदतन खादी पहनना चाहिए और सूत कातना चाहिए। हिन्दुस्तान की परिस्थिति में यह आवश्यक है।

(५) उसे मद्यपान का विरोधी होना चाहिए और अपनी बुद्धि को सदा शुद्ध और मन को स्थिर रखने के लिए उसे अन्य मादक पदार्थों से भी दूर रहना चाहिए।

(६) समय-समय पर बनाये हुए अनुशासन के सारे नियम उसे बिना शिकायत किये पालन करना चाहिए।

(७) जबतक जेल का कोई नियम खासकर उसके स्वाभिमान को ही धक्का पहुंचाने के लिए न बनाया जाय उसे सारे नियमों का पालन करना चाहिए।

इस सूची को पूर्ण न समझा जाय। यह तो केवल उदाहरणात्मक है।

: ४ :

# कुछ प्रतिज्ञाएँ

समय-समय पर सत्याग्रहियों ने जो महत्त्वपूर्ण प्रतिज्ञाएँ लीं वे नीचे दी जा रही हैं—

## खेड़ा करबन्दी-सत्याग्रह १९१८

### किसानों की प्रतिज्ञा

"यह जानकर कि हमारे ग्रामों की फ़सल चार आने से भी कम आई है, हमने सरकार से प्रार्थना की कि लगान की वसूली अगले वर्ष तक के लिए स्थगित कर दी जाय। लेकिन चूंकि सरकार ने हमारी प्रार्थना अस्वीकार कर दी, अतः हम नीचे दस्तख़त करने वाले गम्भीरता-पूर्वक यह बात प्रकट करते हैं कि हम अपना पूरा या बाकी लगान नहीं देंगे। लगान वसूल करने के लिए हम सरकार को जैसा वह चाहे वैसा क़ानूनी क़दम उठाने देंगे और अपने इन्कार के लिए हमें जो भी परिणाम भोगना पड़ेगा उसे खुशी-खुशी भोगेंगे। हम अपनी ज़मीनें ज़ब्त होने देंगे, लेकिन हम खुद-बखुद लगान देकर अपना स्वाभिमान न जाने देंगे और ऐसा भी कोई काम नहीं करेंगे कि जिससे हमारे पल्ले कोई ग़लती बँधे। यदि सरकार जिले भर में लगान की दूसरी

किराया वसूल करना स्थगित कर दे तो हममें से जो लोग दे सकते हैं वे अपना सारा लगान दे देंगे। हममें से जो लोग पैसा होते हुए भी लगान नहीं देते हैं उसका कारण यह है कि इससे ग़रीब लोग घबरा जायंगे और लगान देने के लिए अपनी सम्पत्ति बेच डालेंगे अथवा क़र्ज़ लेंगे और इससे उनको मुसीबतें उठाना पड़ेगीं।

"ऐसी स्थिति में हमारा यह विश्वास है कि जिनमें लगान देने की शक्ति है उनका यह कर्त्तव्य हो जाता है कि वे ग़रीबों की मदद करें।"

नोट—सन् १६२८ के बारडोली-सत्याग्रह के समय भी लगभग इसी प्रकार की प्रतिज्ञा थी।

## सन् १६१६ का सत्याग्रह (रौलट बिल के सम्बन्ध में)

हमारा यह प्रामाणिक मत है कि इण्डियन क्रिमिनल लॉ (अमेण्डमेन्ट) बिल नं० १ सन् १६१६ और क्रिमिनल लॉ (इमर्जेंसी पावर्स) बिल नं० २ सन् १६१६ नाम के क़ानून अन्यायपूर्ण, व्यक्तिगत स्वतन्त्रता और न्याय पर आघात करने वाले एवं नागरिकों के उन मूलभूत अधिकारों पर प्रहार करनेवाले हैं जिनपर सम्पूर्ण समाज और खुद सरकार की सुरक्षितता अवलम्बित है। अतः हम गंभीरतापूर्वक यह निश्चय करते हैं कि यदि ये बिल क़ानून बन गये तो जबतक वे क़ानून वापस नहीं लिए जायंगे तबतक हम उन्हें और इसके बाद नियुक्त की जाने वाली कमेटी जिनका आदेश देगी उन क़ानूनों को मानने से विनयपूर्वक इन्कार कर देंगे। हम यह भी निश्चय करते हैं कि इस लड़ाई में हम निष्ठापूर्वक सत्य का पालन करेंगे और जान-माल की हिंसा से सर्वथा अलिप्त रहेंगे।

## स्वयंसेवकों की प्रार्थना (अहमदाबाद कांग्रेस) दिसम्बर १६२१

ईश्वर को साक्षी मानकर मैं गम्भीरतापूर्वक प्रकट करता हूँ कि—

(१) मैं स्वयंसेवक दल में सम्मिलित होना चाहता हूँ।

(२) जबतक मैं दल का सदस्य रहूंगा तबतक काया-वाचा अहिंसक रहूँगा और मनसा अहिंसक रहने का प्रयत्न करूंगा। क्योंकि मेरा यह विश्वास है कि हिन्दुस्तान की वर्तमान परिस्थिति में केवल अहिंसा ही खिलाफत और पंजाब की (इन अन्यायों का निवारण करने के लिए) मदद कर सकती है। स्वराज्य की प्राप्ति और हिन्दुस्तान के हिन्दू, मुसलमान, सिख, पारसी, ईसाई अथवा यहूदी आदि सभी जातियों में अहिंसा से ही एकता स्थापित हो सकती है।

(३) इस प्रकार की एकता में मेरा विश्वास है और उसकी सिद्धि के लिए मैं सतत प्रयत्नशील रहूँगा।

(४) मेरा विश्वास है कि हिन्दुस्तान की आर्थिक, राजनैतिक और सामाजिक स्वतन्त्रता के लिए स्वदेशी अत्यन्त आवश्यक है। मैं किसी दूसरे कपड़ों का उपयोग न करके केवल हाथकती-हाथबुनी खादी ही पहिनूंगा।

(५) मेरा विश्वास है कि एक हिन्दू के रूप में अस्पृश्यता का कलंक मिटाना न्यायोचित एवं आवश्यक है। अतः जहां तक सम्भव होगा मैं सभी मौक़ों पर दलितों के साथ प्रत्यक्ष सम्बन्ध स्थापित करने और उनकी सेवा करने का प्रयत्न करूंगा।

(६) मैं अपने उच्च अधिकारियों के आदेश एवं उन सारे नियमों का पालन करूंगा जो स्वयंसेवक दल या वर्किङ्ग कमेटी या कांग्रेस के द्वारा स्थापित की हुई किसी अन्य संस्था की प्रतिज्ञा से विसंगत न हो।

(७) मैं अपने धर्म, देश के लिए जेल, आक्रमण और मृत्यु का भी नम्रतापूर्वक मुक़ाबला करूंगा।

(८) यदि मुझे जेल में रहना पड़ा तो मैं अपने परिवार अथवा आश्रितों के लिए कांग्रेस से कोई मदद की अपेक्षा नहीं रखूंगा।

नोट—सन् १९४०–४१ के व्यक्तिगत सत्याग्रह के समय की प्रतिज्ञा में से अनिवार्य कताई का नियम निकाल दें तो वह इसी प्रकार की थी।

## खुदाई खिदमतगारों की प्रतिज्ञा

नोट—खान अब्दुलगफ्फारखाँ के नेतृत्व में पश्चिमोत्तर प्रान्त के पठान स्वयंसेवकों को खुदाई खिदमतगार अथवा ईश्वर के सेवक कहते हैं।

ईश्वर के सामने मैं गम्भीरतापूर्वक निश्चय करता हूँ कि—

(१) मैं सचाई और ईमानदारी के साथ अपना नाम खुदाई खिदमतगारों में लिखवा रहा हूं।

(२) राष्ट्र की सेवा और देश की स्वतन्त्रता के लिए मैं अपने व्यक्तिगत सुख, सम्पत्ति और प्राण तक त्यागने के लिए हमेशा तैयार रहूँगा।

(३) मैं न किसी दलबन्दी में भाग लूंगा और न किसीसे झगड़ा या दुश्मनी ही मोल लूंगा। मैं हमेशा आततायियों से पीड़ितों की रक्षा करूंगा।

: ५ :

# सहायक ग्रन्थ

( नोट—केवल चुनी हुई सूची ही यहाँ दी जा रही है )

१. 'यंग इंडिया' की पूरी फाइलें।
२. 'हरिजन' की ,, ,, ।
३. 'दि स्टोरी आव माई एक्स्पेरिमेण्ट्स विद ट्रुथ'—एम० के० गांधी
( नवजीवन कार्यालय, अहमदाबाद )
४. 'सत्याग्रह इन साउथ अफ्रिका'—एम० के० गांधी
( नवजीवन कार्यालय, अहमदाबाद )
५. 'कंस्ट्रक्टिव प्रोग्रैम'—एम० के० गांधी
( नवजीवन कार्यालय, अहमदाबाद )

६. 'नान-वायलेन्स इन पीस ऐण्ड वॉर'—एम० के० गांधी
( नवजीवन कार्यालय, अहमदाबाद )
७. 'हिन्द स्वराज्य'—एम० के० गांधी
( नवजीवन कार्यालय, अहमदाबाद )
८. 'पॉवर आव नान-वायलेन्स'—रिचर्ड बी० ग्रेग
( नवजीवन कार्यालय, अहमदाबाद )
९. 'ए डिसिप्लिन फॉर नान-वायलेन्स'—रिचर्ड बी० ग्रेग
( नवजीवन कार्यालय, अहमदाबाद )
१०. 'दि स्टोरी आव बारदोली'—महादेव देसाई
( नवजीवन कार्यालय, अहमदाबाद )
११. 'सत्याग्रह इन गांधीजी'ज़ ओन वर्ड्स'
( कॉंग्रेस ओथर न० १, ए० आई० सी० सी०, इलाहाबाद )
१२. 'खेड़ा सत्याग्रह' —शंकरलाल परीख ( इन गुजराती )
१३. 'अकाली स्ट्रगल'—सी. एफ. ऐण्ड्रयूज़।
१४. 'ऑटोबायोग्राफी'—जवाहरलाल नेहरू ( जॉनलेन, लन्दन )
१५. 'महात्मा गांधी दि मैन एण्ड हिज़ मिशन'
( नटेसन एण्ड कम्पनी, मद्रास )
१६. 'एम० के० गांधी'—जोसेफ़ जे० डोक
( नटेसन एण्ड कम्पनी, मद्रास )
१७. 'महात्मा गांधी'—रोम्याँ रोलाँ ( ऐलेन एण्ड उनविन, लन्दन )
१८. 'करेस्पॉण्डेन्स विद मि० गांधी'
( गवर्नमेण्ट ऑव इण्डिया पब्लिकेशन )
१९. 'हिस्ट्री ऑव दि कॉंग्रेस'—पट्टाभि सीतारामैय्या
( ए० आई० सी० सी०, इलाहाबाद )
२०. 'वॉर विदाउट वायलेन्स'—श्रीधराणी ( विक्टर गोलेन्ज़ )

२१. 'दि मॉरल इक्विवलेण्ट ऑव वॉर'—विलियम जेम्स

२२. 'एण्ड्स एण्ड मीन्स' अल्डुस हक्सले
( चैटो एण्ड विण्डस, लन्दन )

२३ 'नान-कुऑपरेशन इन अॅदर लैण्ड्स'—फेनर ब्राक्वे

२४ 'सेविन मंथ्स विद महात्मा गांधी'—कृष्णादास
( एस० गणेशन, मद्रास )

२५ 'महात्मा गांधी, एसेज़ एण्ड रिफ्लेक्शंस ऑन हिज़ लाइफ़ एण्ड वर्क' —सर एस० राधाकृष्णन द्वारा संपादित
( ऐलन एण्ड उनविन, लन्दन, किताबिस्तान, इलाहाबाद )

२६ 'गांधीजी [ ७५ वाँ जन्म दिवस अंक ]' डी० जी० तेन्दुलकर आदि द्वारा संपादित ( कर्नाटक प्रेस बम्बई )

२७ 'दि माइण्ड ऑव महात्मा गांधी'—आर० के० प्रभु एण्ड यू० आर० राव ( ऑक्सफोर्ड यूनिवर्सिटी प्रेस, बम्बई )